# आधुनिकता : एक पहचान

डॉ. चन्द्रभान रावत
प्रोफेसर एवं हिन्दी विभागाध्यक्ष,
हैदराबाद विश्वविद्यालय, हैदराबाद

डॉ. रामकुमार खण्डेलवाल
प्रोफेसर एवं हिन्दी विभागाध्यक्ष,
उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद

देवनागर प्रकाशन
चौड़ा रास्ता, जयपुर

# प्रस्तुति

आधुनिकता और उसके साहित्यिक संदर्भ पर बहुत लिखा गया है—देश मे भी, विदेश में भी। बहुत लिखा गया है इसलिए कि यह विषय बहुआयामी है। यह बहु आयामी है क्योंकि आधुनिक जीवन उसके अनुभव और उसकी संभावनाएं विविध हैं। विषय इसलिए भी जटिल है कि यह एक ओर तो मध्यकाल को विदा देता है और दूसरी ओर युग युग व्यापी सामाजिक सजगताओ को अपने मे समाहित करता है। अतीत और भविष्य मे परिव्याप्त एक अवधारणा!

आधुनिकता, वर्तमान, समसामयिक जैसे कालवाची शब्द अपने को परस्पर अलगाते भी हैं और एक दूसरे जुड़ते भी है। आधुनिकता क्या, क्यो, कबसे—चुनौती भरे सवाल है। इनके जवाबो मे कभी विवाद भी आजाता है और कभी संवाद भी। इसलिए यह विषय चूकता नही है।

बहुत से प्रयत्न हुए है, आगे भी होंगे—आधुनिकता को समझने और समझाने के लिए। एक प्रयत्न यह भी है। कोशिश यह की गयी है कि एब्स्ट्राक्ट की अपेक्षा कुछ ठोस धरातलों को लाया जाये। सामान्य भूमिका को मद्देनजर रखते हुए हिन्दी के संदर्भ को उभारा जाये। तीन खण्डो में अवधारणा, विकास के चरण और मूल्यांकन को लिया गया है।

आधुनिकता के विकास के चरण 'प्रगति' पर रुक गये है। यह इसलिए हुआ है कि आजादी के बाद के युग को समकालीन मान लिया जाता है। वैसे विभाजन कोई ज्यादा साफ नहीं है, फिर भी भारतीय स्वतंत्रता से पहले तक आकर विकास के चरणो को रोक देना एक अर्थ रखता है।

—चन्द्रभान रावत
—रामकुमार खण्डेलवाल

# क्रमणिका


1. अर्थ और अवधारणा 9–54

1.1 आधुनिकता का जन्म 10–19
1.2 अंग्रेज और भारतीय आधुनिकता 20–27
1.3 पहचान 28–36
1.4 स्थायी सत्य और आधुनिकता 37–47
1.5 आधुनिक और समकालीन 48–54

2. विकास के चरण 55–122

2.1 पहला चरण : सुधार और नवजागरण 57–68
2.2 दूसरा चरण : राष्ट्रीयता 69–82
2 3 तीसरा चरण : स्वच्छंदता 83–104
2.4 चौथा चरण : प्रगति 105–122

3. मूल्यांकन के प्रतिमान 123–168

3.1 पश्चिम में 125–134
3.2 हिन्दी : प्रतिमानों की खोज 135–140
3.3 सत्यं शिव सुन्दर 141–156
3.4 यथार्थवाद और आदर्शवाद 157-168

# १.१ आधुनिकता का जन्म

इतिहास में एक क्रम प्रतीत होता है—प्राचीनकाल, मध्यकाल और आधुनिक काल, भूत, वर्तमान और भविष्य; क्लासिकवाद, रोमांसवाद और नवीन ! इनमें से प्रथम क्रम यानी प्राचीन से लेकर आधुनिक तक और आखिरी क्रम यानी क्लासीकवाद से लेकर नवीनता तक प्रवृत्तिगत क्रम है। कालक्रम यांत्रिक है और यदि काल-दर्शन की दृष्टि से विचार करें तो भूत-वर्तमान आदि काल के खण्डित बोध के प्रतीक हैं। वास्तव में अखण्ड काल धारा का बोध ही चिंतन की अन्तिम परिणति है। यदि कुछ घोल मेल करें तो लगता है कि अतीत अपने में प्राचीन और मध्यकाल को समेटे है। वर्तमान में आधुनिकता और नवीनता आ जाती है और भविष्य ? एक आशा, एक अनुमान, एक सम्भावना, एक इन्तजार, वर्तमान की, परिणति–यह सब कुछ उसमें भरा है। वर्तमान की देहली पर खड़े होकर भूत और भविष्य दोनों ओर देखा जा सकता है।

एक और नजरिया है—"आधुनिकता युग सन्दर्भ की भावना नहीं है। यह कथन स्पष्ट संकेत करता है कि आधुनिक होने का मतलब आज का, इस दशक या शताब्दी का होना नहीं है।""असल में आधुनिक होना समय हीन (टाइम लैस) होना है और भी सीधे कहें तो कह सकते हैं, आधुनिक होना शाश्वत होना है।"" आधुनिकता की समस्या काल-सापेक्ष कम, व्यक्ति सापेक्ष ज्यादा है।" मैं दूधनाथ सिंह के इस कथन से सहमत हूं। इसमें उस तत्त्व की ओर संकेत है, जो अखण्ड काल-प्रवाह से सम्बद्ध है: जो समय से कट कर चलता है। समय को काट कर चलता है। आधुनिकता इस या उस काल खण्ड की बपौती नहीं है: यह एक प्रवृत्ति है जो काल से बंधकर नही चलती। तथा कथित ऐतिहासिक आधुनिक युग में रहने वाला मानस पूर्णतः या अंशतः मध्य युगीन हो सकता है और मध्य काल में भी आधुनिकता के कबीर जन्म ले सकते हैं। राम की तुलना में कृष्ण अधिक आधुनिक लगते हैं और तुलसी की तुलना मे कबीर। वास्तविक बात व्यक्ति सापेक्षता की ही है।

तो, आधुनिकता के जन्म की बात करना तो अटपटा सा ही है। जो शाश्वत है, जो अनादि है, उसके जन्म की चर्चा क्या है ? यदि साफ कहदूं तो, आधुनिकता के जन्म का मतलब है, आधुनिकता के मुक्त होने से और उसके प्रबल-सबल होने से। मध्यकालीन प्रवृत्तियों से जो युग आधुनिकता को जितना ही मुक्त कर पाता है और जितना ही उसका अस्तित्व निरापद होता है, उतना ही वह युग आधुनिक है—नहीं, उस युग में लगता है कि आधुनिकता ने जन्म नहीं तो, पुनर्जन्म लिया। जिस काल-खण्ड मे यह शुभ घडी आती है। इतिहास उसे आधुनिक युग कह कर चल देता है।

आज जब हम आधुनिकता के बारे में सोचते है, तो हमारी दृष्टि में यूरोप की वह ऐतिहासिक शुभ घड़ी रहती है जब आधुनिकता ने आंखें खोली। उसे विस्तृत समर्थन मिला और मध्ययुगीन धुंधलके से मानस को छुट्टी मिली। लगता है अमेरिका का स्वातन्त्र्य संग्राम, फ्रांस की राज्य क्रान्ति, औद्योगिक क्रान्ति और रूस की लाल क्रान्ति, कुछ ऐसी घटनायें हैं, जिन्होंने मध्ययुगीन मानस के नीचे छुपे-दबे आधुनिक मानस को मुक्त किया। विकासवाद, द्वन्द्वात्मकवाद भौतिकवाद, मनोविश्लेषणवाद जैसे विज्ञानाश्रित दर्शनों की भूमिका भी मिली और आधुनिकता का पुनर्जन्म हो गया।

आधुनिकता के कुछ मोटे-मोटे लक्षण भी हैं। इतिहास के क्रम की दृष्टि से यह एक प्रतिक्रिया है—क्लासिकवाद और रोमांसवाद के प्रति। व्यक्तिगत दृष्टि से परम्परा से एक बौद्धिक असहमति भी इसमें निहित रहती है। बौद्धिकता एक ऐसे विज्ञानवाद को जन्म देती है, जिसमे मूल्य परिवर्तन के लिए बाध्य हो जाते हैं और इस सबसे प्रेरणा पाकर नये-नये वाद प्रकट होते हैं। वाद जल्दी-जल्दी बदलते हैं। सक्षेप मे ये ही आधुनिकता के मोटे-मोटे लक्षण है।

रोमांसवाद क्लासिकवाद की प्रक्रिया मे उठता है। क्लासिकवाद में एक आवेशहीन; संयम निष्ठ मनःस्थिति प्रायः कथ्य बनती है। अभिव्यक्ति मे एक नियन्त्रित नियमित शैली का व्यवहार होता है। यह वस्तुस्थिति 'स्वच्छन्दता' के विरोध में है। रोमांसवाद इसके प्रति असहमत होकर आवेग प्रधान मनःस्थिति को अनियन्त्रित एवं विस्फोटात्मक शैली मे व्यक्त करना चाहता है। सामाजिक दृष्टि से मध्यकाल को हिलाने और चुनौती देने वाली शक्तियां पुनर्जागरण और सुधारवाद के नाम से अभिहित ही तो है। पुनर्जागरण, सुधारवाद एवं रोमांसवाद की प्रतिक्रिया का ऐतिहासिक महत्त्व इस बात मे है कि ये मध्यकाल की सुनिश्चित व्यवस्था के लिए पहली चुनौती बनते हैं। कुछ बौद्धिकता और स्वच्छन्दता को लिए हुये आधुनिकता के जन्म के लिये एक भूमिका भी इनके द्वारा बनती है। पर, उदग्र बौद्धिकता और दहकती हुई असहमति इस सबसे संतुष्ट नही होती। गति, प्रगति बनने के लिये आकुल-व्याकुल हो उठती है।

जब रोमांसवाद चरमोत्कर्ष को प्राप्त करने लगा, तभी विज्ञान की शक्तियाँ भी उदित होने लगी। विज्ञान ने रोमांसवाद को जो नया प्रतिमान प्रदान किया, उसकी दृष्टि से रोमांसवाद सभ्यता-पूर्व या अर्द्ध सभ्य युगों की वाणी ठहरती है। वैज्ञानिक शक्तियों ने एक ऐसा माहौल खड़ा किया कि रोमांसवाद मध्ययुग का एक निरर्थक उपसंहार जैसा लगने लगा। जागृत बौद्धिकता को न तो यह कथ्य के रूप में स्वीकार कर पाया और न वैज्ञानिक जागृति को माध्यम ही दे सका। वैज्ञानिक घटाटोप में ऐसा अनुभव होने लगा। जैसे कविता खतरे में है। शैली को 'इन डिफेंस आफ पोइट्री' जैसा लेख लिखना पड़ा। रोमांसवाद को विज्ञान और बौद्धिकता ने अतीत में धकिया दिया हो जैसे! गिरता पड़ता वह टेनिसन और ब्राउनिंग जैसे अभिनव रोमांसवादियों के सहारे उन्नीसवीं शती के अन्त तक चल सका। जीवनी शक्ति तो पहले ही चुक गई थी। बीसवीं शती में यह प्रवेश नहीं कर पाया।

रोमांसवाद का करुण अवसान हुआ। आधुनिकता के अग्रदूत एलेन पो में सौन्दर्य परक मूल्यों का कुछ आभास मिलता है। उसमे उपयोगिता और सांद्देश्यता के प्रति भी कुछ अविश्वास है। किन्तु एलन पो की आत्मा तो बोदलेअर, मलार्मे और रेम्बू की त्रयी में भड़की। इन प्रतीकवादियों की आधुनिक सधारणाओं ने रोमांसवाद को एक करारी चोट दी। रोमांसवादियों का सौन्दर्य बोध 'आउट आफ डेट' हो गया। और भी कुछ हू-हुल्लड़ हुआ कि रोमांसवादी स्वर सकपका गया। आर्नल्ड ने कविता को नई कसौटी दी—कविता जीवन और समाज की समीक्षा है। टाल्स्टाय ने नैतिक मूल्यों की प्रतिष्ठा की। बर्नार्डशॉ ने विचार पक्ष को स्वीकार किया और भाव और भावुकता की अवमानना की। और भी कितने ही आन्दोलन पनपे। अततः रोमांसवाद की अर्थी उठ गई। जो इसके पक्षपाती थे वे पोस्ट मार्टम के परिणामों की प्रतिक्षा के अतिरिक्त कुछ न कर सके।

जब रोमांसवाद के सभी पत्ते झड़ रहे थे, तब सबसे अधिक प्रबल शक्तियां विज्ञान की थी। भाववादी युग के स्थान पर वस्तुवादी युग के चरण मढ गये। बौद्धिकता को प्रोत्साहन मिला। वस्तुवादी दृष्टि का विकास मुख्यतः डारविन के विकासवाद और आगस्त कामटे के पोजीटिविज्म के आधार पर हुआ। परिणाम यह हुआ कि प्रकृतिवाद की ओर आकर्षण होने लगा। सभ्य जीवन की बनावटी तहों के नीचे कहीं पड़ा—सोया प्रकृत-जीवन ने करवट ली। नग्नवास्तविकतायें दहकने लगीं। इन दोनों वैज्ञानिक आन्दोलनों ने आधुनिक युग के वस्तु बोध को बहुत दूरी तक प्रभावित किया। वस्तु के बाह्याकार को अभेद्य न मानकर उसकी आंतरिक और मूल संरचना पर युग-मानस का ध्यान केन्द्रित होने लगा। विकास की आदिम स्थितियां और व्यक्ति मानस की आदिम आहटें अज्ञात यौवना और मुग्धा नायकाओं की भांति मोहक और जादूभरी लगने लगीं। आदिममानस समय के खण्डों को काट कर

स्थित रहता है। इसके साथ पुराने और नवीन का प्रश्न ही नहीं उठता। वास्तव में यही शाश्वत 'अर्थ' और 'रस' था, जिसकी आधुनिक मन को खोज थी। सामंतवादी और पूँजीवादी सभ्य-युगों का वस्तु बोध इसके सामने निर्जीव और फीका लगने लगा। आदिम साम्यवाद की अवस्था चिर नवीन प्रतीत हुई।

आधुनिक साहित्य में प्रकृतिवाद का प्रवेश हुआ। फ्लाडवेयर जैसे प्रकृतिवादी उपन्यासकारों ने आदिम स्थितियों से निष्पन्न सौन्दर्यबोध को रूपायित किया। मानवीय संवेदना के धरातलों में भी विकास और वैविध्य आया। विज्ञान के साथ मानवेतर, महामानवीय, पराप्राकृतिक और दिव्य 'वस्तु' का ह्रास हुआ। मानव केन्द्रीय वस्तुबोध की साहित्य में प्रतिष्ठा हुई। यह केन्द्रान्तरण महत्वपूर्ण है : पहले धर्म और ईश्वर के केन्द्र पर जो घटित होता था, उससे कल्पना ऊब चुकी थी। ये मूल्य जैसे मूल्यहीन हो गये। ईश्वर धर्म सापेक्ष नैतिकता ढहने लगी : मानव-सापेक्ष नैतिकता ने काव्यवस्तु में युगान्तर प्रस्तुत कर दिया। विज्ञान ने घोषित कर दिया कि आतरिक और बाह्य प्रकृति के सारे रहस्य बुद्धिगम्य हैं। सबके सम्बन्ध में नवीन बौद्धिक परिकल्पनाएँ और संधारणाएँ बनने लगीं।

जब विकासवाद ने जड़ से चेतन के विकास का सिद्धान्त रखा, तो चुनाव, परिस्थिति, योग्यतम की विजय, अस्तित्व के लिये संघर्ष जैसे सूत्र सामने आये। विकास क्रम को परिस्थितियों की सापेक्षता में रखकर यांत्रिक मान लिया गया। इस क्रम में नैतिकता भी परिस्थितियों की सापेक्षता में आई। आत्यंतिक वस्तु केवल एक ही रही बुद्धि। सचेतना के जैवस्तर की बात भी उठी। यह नवीन और नैसर्गिक लगने लगा। मनुष्य कहीं न कहीं अब भी पशु है। इस पशु स्तर पर उतरना एक पिकनिक का सा मजा देता है। मनुष्य के इन जैव स्तरों की गहनता से काव्य की वस्तु चुनी जाने लगी। इस प्रकार साहित्य को एक अभूतपूर्व वस्तु मिली। विज्ञान ने अश्लील कही जाने वाली वस्तु की भी प्रतिष्ठा की। वह नैतिकता हेय है, जो इन नैसर्गिक स्तरों को ढँकने का असफल प्रयास करती है। विज्ञान के प्रारम्भिक चरणों ने ही परिनिष्ठित नैतिकता और मध्यकालीन वस्तु बोध को धराशायी बना दिया। वस्तु बोध को नवीन दिशाएँ मिलीं : वस्तु के नवीन स्रोतों का उद्घाटन हुआ।

इसमें पूर्व को आधुनिकता से सम्बन्धित नये आन्दोलनों की कुछ चर्चा की जाये, मनोविज्ञान की प्रगति पर भी कुछ कहते चलना ठीक होगा। पहले साहित्य में वस्तु अन्तर्मुख यात्रा के संकेत मिल चुके थे। नैतिकता की अस्वीकृति ने आंतरिक प्रकृति में व्याप्त अचेतन वस्तु का द्वार उन्मुक्त कर दिया था। अदमनीय अन्तश्चेतन का अस्तित्व अनुभव में आने लगा था। फिर भी उन्नीसवीं शती के प्रतीकवादियों पर अंतश्चेतनवादी मनोविज्ञान का प्रभाव मानना एक भ्रांति ही

होगी। पर, उसमें जैव धरातल की प्रवृत्तियों की विवृत्ति अवश्य मिलती है। डारविन के प्रभाव से पाशविक इच्छाओं, उनकी अनगढता और उनकी नवीनता के साथ प्रतीकवादियों की सहमति थी। किन्तु मनोवैज्ञानिक खोजों का प्रभाव साहित्य पर 1914–15 से पहले नहीं पड़ा। फ्राडीय प्रभाव से पूर्व 'बर्गसाँ' का प्रभाव प्राउस्ट और जेम्सज्वारस के उपन्यासों पर स्पष्ट प्रतीत होता है।

बीसवीं शती के लगभग द्वितीय दशक में मनोविज्ञान की खोजें साहित्य को बहुत अधिक प्रभावित करने लगी थीं। इस दशक की दो अन्य घटनाएँ प्रथम विश्व-युद्ध और रूस की क्रांति है। बीसवीं शती के प्रारम्भ में आधुनिकता को मनोविज्ञान नवीन दिशा दी। उच्छृंखल, प्रकृतिवादी वस्तु चेतना को मनोविज्ञान ने एक आधार दे दिया। आदिम वस्तु के स्थान पर आभ्यंतरिक वस्तु की प्रतिष्ठा होने लगी। जागृति और चेतना के प्रति स्वप्न और अवचेतन खड़े होने लगे। चेतन नैतिकता से वर्जित और अवरुद्ध रहता है। इसके निषेधात्मक कटुताएँ जन्म लेती हैं। दमन और कुण्ठा के चक्र से व्यक्तित्व आहत हो जाता है। इसके विपरीत निद्रा, स्वप्न और अचेतन चाहे सामाजिक न हों, पर मन की मुक्त अवस्थाएँ हैं। सामूहिक और वैयक्तिक परम्पराओं में इन मुक्त अवस्थाओं के लिये खतरा है। अतः वर्जनमय नैतिक परम्पराएँ भी प्रायः अस्वीकृत रहीं। कला को भी इनसे मुक्त करने का अभियान चला। मनोवैज्ञानिक वस्तु चेतना की संक्षिप्ति इस प्रकार दी जा सकती है।

अवरुद्ध, दमित अवचेतन की खोज;

अवचेतन की मुक्ति (=अभिव्यक्ति) आवश्यक;

कला इसी मुक्ति के लिये उद्दिष्ट;

बुद्धि जगत के प्रति प्रतिक्रिया : स्वप्न और कल्पना के अनन्त लोक में विश्वास।

सृजन के पूर्व विवेकहीन, बुद्धिहीन, असंबद्ध, विसंगतिपूर्ण स्थिति में कलाकार का प्रवेश आवश्यक;

स्वप्न और सृजन प्रक्रिया में साम्य।

इस प्रकार बीसवीं शती के प्रारम्भ में मनोविज्ञान ने आधुनिकता के प्रकृतिवादी बोध को एक मनोवैज्ञानिक आधार और धरातल प्रदान किया।

नवोदित वैज्ञानिक शक्तियों ने केवल वस्तुबोध को ही प्रभावित नहीं किया, शैली और रूप सम्बन्धी धारणाओं को भी बदला। विज्ञान ने पदार्थ और संरचना के सम्बन्ध में नवीन खोज कीं। पदार्थता के सम्बन्ध में संशय हुआ। स्फटिक (क्रिस्टल) की खोजों ने संरचना और गति की नई सूचना दी। सम्भवतः तत्त्व कुछ नहीं—रचना ही रचना, गति ही गति! इस प्रकार संरचना तत्त्व विज्ञान में महत्वपूर्ण हो गया। साहित्य में भी वस्तु की महत्ता के विपरीत संरचना और गति

की प्रतिष्ठा हुई। वस्तु शैली की संरचना से पृथक् कोई तत्व नहीं है। साहित्य शास्त्र में मान्य 'पदपाक' की सी धारणा को विज्ञान ने बल दिया। जिस प्रकार पदार्थ शक्ति मे और शक्ति पदार्थ मे संक्रमित होती रहती है। उसी प्रकार शैली और वस्तु का सम्बन्ध है। मध्यकालीन दीर्घ रचनाओं और काव्यरूपों की समाप्ति हुई। विज्ञान ने कथन की संक्षिप्ति को बल दिया। रूपगत संक्षिप्ति का विस्तार ग्राहक और पाठक के मन मे संभव है। विस्तार की संभावनाओं से युक्त लक्षणा, व्यंजना की प्रविधि भी संक्षिप्त कथन मे सहायक है। प्रतीक भी इसी अभियान की प्रविधि है। जहां वैज्ञानिक सूत्रों की संक्षिप्तता व्याख्या सापेक्ष होती है, वहां साहित्यिक संक्षिप्तता का विस्तार व्यंजना सापेक्ष है।

उन्नीसवी शती के अन्त से ही या तो कथ्य और संरचना-शैली को परस्पर अभिन्न माना जाने लगा था अथवा वस्तु की अपेक्षा शैली का महत्व बढ़ गया था। कथ्य जब उदात्त और प्रबल होता था, तो शैली गौण हो जाती थी। जब वस्तु स्वयं प्रयोगात्मक स्थिति में थी, तब-शैली रचना को प्रबल होकर वस्तु को उठाना ही था। एक और बात यह हुई कि साहित्येत्तर मान मूल्य कला के मूल्यों पर अध्यारोपित किये जाने लगे थे। यह अध्यारोपण कथ्य वस्तु को लेकर ही होते थे। शुद्ध कलात्मक मूल्यो की सुरक्षा के लिये भी संरचना पर बल देना आवश्यक हो गया। उन्नीसवीं शती के अन्त मे होने वाले प्रायः सभी कला आन्दोलनों ने कथ्य का सर्वातिशायी महत्व स्वीकार नही किया। कवि का दायित्व प्रमुखतः अभिव्यंजना के क्षेत्र मे ही माना गया। आर्नल्ड और टाल्स्टाय ने जो वस्तु की महत्ता के लिये स्वर ऊँचा किया था, वह भी क्षीण हो गया। वास्तव मे कथ्य दर्शन है और शैली विज्ञान। वैज्ञानिक युग में शैली का महत्व प्रतिष्ठित होना स्वाभाविक हो जाता है।

इस प्रकार आधुनिकता की ललक सारे पश्चिमी क्षेत्र मे उन्नसवी शती के उत्तरार्द्ध में ही बढ गई थी। बीसवीं शती मे आधुनिकता अपने आप में एक मूल्य बन गया। विभिन्न देशों में आधुनिकता को प्रतिष्ठित करने वाले आन्दोलन पनपे। उदाहरण के लिये प्रतीकवाद, प्रभाववाद, चित्रवाद, अभिव्यंजनावाद, डाडावाद, अतिवस्तुवाद, को लिया जा सकता है।

प्रतीकवाद ने कला-वस्तु के सम्बन्ध मे व्यापक क्रान्ति की। नैतिकता और उपयोगिता का तिरस्कार किया गया। यहां तक कि व्यावहारिक आचरण में भी प्रतीकवादी नैतिकता से कट गया। 'पाप' को स्वाभाविक और 'पुण्य' को कृत्रिम कहा गया। आचार की प्रेरणाएँ मनुष्य की प्राकृतिक एवं मूल भूमि में खोजी जाने लगीं। परम्परा का पूर्ण तिरस्कार किया गया। परम्परा से चली आती और मान्य सुन्दर वस्तु की अस्वीकृति इनका धर्म बन गया। वस्तु विधान मे गन्दगी, स्वेच्छाचारता, नग्नता, वीभत्स का प्रवेश हुआ। आध्यात्मिक प्रेम के स्थान पर ये लोग दैहिक प्रेम से

भावना वाले वर्गों और पढ़े लिखे वर्गों को सेना से अलग रखा गया। ऊँचे पदों पर हिन्दुस्तानी आ नहीं सकते थे। पठान और सैनिकों की संख्या 1856 में दस फीसदी से भी कम थी। उनकी संख्या 1858 मे 47 फीसदी हो गयी। यह इस बात का पुरस्कार था कि 1857 में इन्होंने अंग्रेजों का साथ दिया था। स्वाधीनता संग्राम से पहले बिहार और उत्तर प्रदेश की संख्या 90 फीस ही थी। क्योंकि इन्होंने 1857 में अंग्रेजी हुकूमत को जड़ से उखाड़ फेंकने की कोशिश की, इसीलिए शांति के बाद इनकी संख्या 47 फीसदी रह गयी। इस प्रकार सेना नीति भी एकता को समाप्त करने वाली थी।

देश की सामान्य जनता और राजे-रजवाड़ों के बीच भी खाई बनायी गयी। कभी लार्ड डलहौजी ने सामन्तशाही शासकों को निकम्मा बतला कर उनको समाप्त करने की नीति अपनायी थी। अब नीति यह हो गयी कि जो भी रियासतें बच रही है उन्हें ज्यों का त्यो रखा जाये। इन रियासतों के शासकों और वहां की जनता को कूप मंडूप बनाया गया। क्रान्ति की चेतना तो यहां पनपी ही नही, उल्टे इनका वर्ग ब्रिटेन का रक्षक बन गया। ये सब ब्रिटेन के तानाशाही के खिलाफ सिर झुकाये रहते थे। निजाम हैदराबाद जैसे बड़ी रियासत को लार्ड रेडिंग ने यह याद दिला दी कि ब्रिटिश सत्ता सार्वभौम है। मिंटो-मार्ले सुधारों के तहत जो काउन्सलें बनी उनमें बड़े बड़े जमीदारों और व्यापारियों को मन चाहे सीटें दी गयी। इस प्रकार अंग्रेज ने राष्ट्रीयता के प्रमुख आधार एकता की भावना को ध्वस्त करने की पूरी कोशिश की।

राष्ट्रीयता का एक प्रमुख आधार ऐक्य की भावना है। हिन्दुस्तान को प्रकृति ने एक बनाया है। भौगोलिक दृष्टि से भारत एक है। प्राकृतिक संपत्ति जो भारत को प्राप्त है, वह इस प्रकार बिखरी-वितरित है कि देश के एक भाग को दूसरे पर निर्भर रहना पड़ता है : यह सहयोगी स्थिति एकता की भूमिका मे है। पिछले तीन-चार हजार वर्ष के इतिहास ने भी भारत की जनता को एकता दी है। धार्मिक, सामाजिक और साहित्यिक संस्थाएं और गतिविधियां अलग-थलग तो रही हैं, फिर भी उनके बीच सामंजस्य की भूमियां और आदान-प्रदान की क्रियाएं बनती चलती रही। तात्पर्य यह है कि अंग्रेजों के आने-जमने से पहले हिन्दुस्तान की एकता किसी न किसी रूप में कायम रही।

जहां तक विशेषत्व की भावना का सवाल है, अंग्रेजी हुकूमत से पहले भारत की स्थिति दुनियां के चोटी के राष्ट्रों में थी अध्यात्म, कला और साहित्य के क्षेत्र में ही नहीं विज्ञान और शिक्षा के क्षेत्र में भी वह गण या किसी से पीछे नहीं था। ईसा से लगभग सात सौ वर्ष पहले से एक साम्राज्य शक्ति विकसित होती चली आ रही थी। उसके आधार पर एकता और महत्ता की शक्तियां मजबूत होती रहती थीं।

चाहे सारा देश किसी एक शासक के अधीन न रहा हो, फिर भी कुछ ऐसे राजा थे जो भारत सम्राट कहे जाते थे और दिग्विजय आदि के अभियानों से अपने को इस रूप में प्रमाणित करते रहते थे। यद्यपि देश की राजनीतिक एकता सर्वमान्य नहीं है, फिर भी उसकी परम्परा किसी न किसी रूप में चली ही आ रही थी। सन् 1500 ई के आसपास जो मुगल साम्राज्य स्थापित हुआ, वह कई अर्थों में राष्ट्रीय साम्राज्य ही था। यह साम्राज्य-विस्तार हिन्दू-मुसलमानों के मिलेजुले प्रयत्नों का ही फल था। राजपूत शक्ति से जहा मुगलों का विग्रह भी था, वहा राजपूत शक्ति दिल्ली के तख्त का विस्तार भी कर रही थी। अकबर की स्थिति तो हिन्दू मुसलमान से ऊपर एक राष्ट्रीय पुरुष की सी हो गई थी। 1675 में जब इस राष्ट्रीय साम्राज्य का पतन हुआ तो हिन्दुओ ने फिर प्रभाव प्राप्त करना शुरू कर दिया। फिर हिन्दू साम्राज्य का अस्तित्व छुट पुट रूप भी जमने लगा। इसी स्थिति का शोषण अंग्रेज ने कर लिया।

ऊपर भारतीय ज्ञान केन्द्रों की चर्चा की जा चुकी है। इन ज्ञान केन्द्रों की परम्परा में अंग्रेजो ने कुछ जोड़ा। 1791-92 मे एक केन्द्र काशी में खुला। बंगाल मे फोर्ट विलियम कालिज की स्थापना हुई। अनेक साहसी और अध्यवसायी विद्वानों ने भारतीय संस्कृति, लोक साहित्य, भाषा, इतिहास, पुरातत्व आदि पर गम्भीर अध्ययन प्रस्तुत किया। एक प्रकार से प्राच्य विद्या की नींव भारत में पड़ी। डॉ. विद्यानिवास मिश्र ने उस पर एक संक्षिप्त टिप्पणी की है : "पर कितनो का उद्देश्य पवित्र था, इस पर ध्यान देने पर लगता है कि बहुत कम थे जो हिन्दुस्तान के हित में हिन्दुस्तान की कला-संस्कृति और दूसरी परम्परा का अध्ययन करना चाहते थे। अधिकतर ब्रिटिश राज की सुदृढता के लिए ऐसा नीति वश कर रहे थे।"[1]

इस प्रकार भारत मे सांस्कृतिक नवोत्थान की लहर तो आयी, किन्तु अंग्रेज ने उसको विश्रृंखल या खंडित करने की चेष्टा की। स्वतन्त्रता के अभाव में कभी धर्म के नाम पर कभी संप्रदाय के नाम पर नव जागरण का इतिहास विकृत और खंडित होता रहा। यह सर्व-मान्य है कि विदेशी सत्ता का आधिपत्य किसी न किसी रूप में गति को अवरोध करता है या गति को कम करता रहता है या गति को समुचित दिशा की ओर नहीं बढने देता। जब स्वातन्त्र्य के लिए आन्दोलन होता है, या नव जागरण होता है, गति की शक्तियां तेज होती हैं। अंग्रेज ने भी प्राच्य विद्या के अध्ययन के द्वारा नवजागरण की गति को तेज नहीं किया।

इतना सब होते हुए भी अप्रत्यक्ष रूप से अंग्रेज और अंग्रेजी के साथ पश्चिम की नवोदित आधुनिकता ने भारत में प्रवेश किया। भारत और पश्चिम के बीच

---

1. संचारिणी, पृ. 43

भाषिक, साहित्य और वैचारिक संपर्क स्थापित हुआ। गद्य, प्रेस, पत्रिकाएँ और गद्य की वे विधाएँ सामने आयीं जो नवीन सामाजिक दृष्टि के प्रचार और प्रतिष्ठा के लिए आवश्यक होती हैं। भाग्यवाद, अलौकिकता और मानवेतर शक्तियों के नियन्त्रण पर से दृष्टि और आस्था हटी। फिर भी आधुनिकता को लाने में अंग्रेज जाति का सचेतन और ईमानदार प्रयत्न प्रायः नगण्य रहा।

नयी राष्ट्रीय स्थितियां भारतीय भाषाओं के लिए भी चुनौती देने लगीं 'आओ और युग के नये करवटों को व्यक्त करो।' गद्य-रचना की प्रेरणाएँ और आवश्यकताएँ कुलबुलाने लगीं। भाषाओं को नवीन विन्यास की बेचैनी पैदा होने लगी। भारतीय भाषाएँ जिस रूप में थीं, वे नवोत्थान की सारी शक्तियों को मुखरता देने में सक्षम नहीं थीं। वैसे साहित्य में नये विचार घुसने और अपने लिए जगह बनाने में लगे थे। कहीं न कहीं एक भय भी छुपा था कि कहीं भाषा की व्यवस्था में कहीं विदेशी शब्दों का आयात न होने लगे। नये विचारों की प्रेरणा में तो विदेशीपन कुछ न कुछ शामिल था ही क्या हमारी भाषाओं की निर्मल/स्निग्ध और भोली प्रकृति विदेशी शब्दों के आगमन से विकल-विकृत हो जायेगी ? भाषाओं को अपने शक्ति-स्रोतों के आधार पर विकसित होना था, या फिर अपने मिट जाने का दिन देखना था। लेखक पुराने संस्कारों के साथ, भाषा में सहज सौन्दर्य, नयी लोच, नई सम्भावना लाने की साधना में लगे। बोल-चाल की भाषा आकर्षित तो करने लगी, किन्तु तत्सम-तद्भव वाली पुरानी अभिव्यक्ति छूटी नहीं, बल्कि उसे नया बल मिलने लगा : नयी पक्षधरता मिलने लगी। धीरे-धीरे भाषा के पुराने मुहावरे में विशेष गति-मति भी आने लगी। तत्समता की प्रवृत्ति विदेशी की अस्वीकृति और सुधारवादी संस्पर्श के कारण सबल होती गई।

---

## ९.३ पहचान

आधुनिक या आधुनिकता की कई परिभाषाएं दी गयी हैं । कभी इसको नगरीकरण (अर्बनाइजेशन) के पर्याय्य के रूप में इसे लिया जाता है और कभी औद्योगीकरण के साथ इसका तालमेल बिठाया जाता है । एक और दृष्टि भारत जैसे देशों के पाश्चात्यीकरण (वेस्टरनाइजेशन) को आधुनिकता मान लेती है । किन्तु ये खंडित दृष्टि ही कही जाएगी । आधुनिक या चाहे आधुनिकीकरण में इन सब की समाई भी हो, किन्तु इन में से कोई अलग रह कर आधुनिकता की समग्र परिभाषा नहीं दे सकता ।

कुछ समाज शास्त्रियों ने यह स्थापित किया है कि इसमें व्यक्तित्व और समाज संरचना के परिवर्तन का तत्व मुख्य है ।[1] इनमें से पहला तत्व वैयक्तिक आधुनिकता का प्रतीक है और दूसरा समाजगत आधुनिकता का द्योतक । इस बात को इस तरह भी कहा जा सकता है कि आधुनिकता और आधुनिकीकरण एक मनो-सामाजिक (सोस्योसैकलोजिकल) प्रक्रिया है और इनके बीच क्रिया-प्रतिक्रिया का सम्बन्ध है ।

कुछ ऐसे विचारक भी हैं जो इन दोनों को आधुनिकता की रचना में शामिल नहीं करते । इस विचार के मुताबिक इनमें से पहला तत्व आधुनिकता या आधुनिकी-करण है और दूसरा औद्योगीकरण । जहां औद्योगीकरण की चर्चा आती है वहां यह बात खुद-ब-खुद रूबरू आ जाती है कि आर्थिक तत्व पर अधिक जोर दिया जा रहा है । इस तरह आधुनिकता की बात मात्र अर्थ से जुड़कर अधूरी रह जाती है । कुछ बृहत्तर दृष्टिकोण से देखने पर सच्चाई यह मालूम पड़ती है कि आधुनिकता जिस संरचनात्मक तत्वों में परिवर्तन की बात करती है वह सिर्फ अर्थ तक सीमित नहीं है । अर्थ के

---

1. Smith, David and Alex Inkles, 1966. The OM Scale : A Comparative Soicio - Psychological measures of individual modernitly. Socio- metry, 29, 353-77.

साथ-साथ अर्थेतर सामाजिक संगठन का परिवर्तन भी आधुनिकता अर्थ-परिधि में आ जाता है। अर्थेतर व्यवस्थाओं में राजनीति, सांस्कृतिक, धार्मिक और पारिवारिक स्थितियां भी अपना घोल-मेल रखती हैं। फिर भी यह कोई जरूरी नही है कि औद्योगीकरण या आधुनिकता के साथ-साथ चलने वाली सभी उप-व्यवस्थाएं देश-कालगत सह अस्तित्व रखती हों और यह भी सभी देशों में आधुनिकता की छवियां समान हों। उनमें संरचनात्मक और रूपात्मक भेद भी नही है। प्रभावगत भेद भी हो सकता है। इन इकाइयो के वैविध्य का तुलनात्मक अध्ययन भी हुआ है और इनकी माप के लिए पैमाने भी निर्धारित किये गये हैं।[1] हो सकता है कि इन्ही दो देशों की सास्कृतिक इकाइयो की आधुनिकता के पलडे समान हों, किन्तु इन दो देशो के बीच आर्थिक इकाइयो की आधुनिकता की मापें भी समान हों—यह कोई जरूरी नही है।[2]

आधुनिकता की गति सदा ही रैखिक नही होती। यदि एक ओर परंपरा है तो दूसरी ओर आधुनिकता। ये दोनों एक नैरंतर्य के दो छोर हैं। आधुनिकता दो काम करती है—अपने को स्थापित करना और परपरा को आधुनिकीकरण की प्रक्रिया में लाना। परंपरा और आधुनिकता के इस द्वैत को सभी विचारक स्वीकार नही करते। इसका विरोध अनेक समाज शास्त्रियों ने किया है। इन विरोधियों मे साउथआल का नाम लिया जा सकता है।[3] यह भी ज्ञातव्य है कि कुछ देशों की परपराए ऐतिहासिक अतीत मे बहुत दूर तक जाती हैं और वे कालगति में अपना भविष्योन्मुख अस्तित्व भी बनाये रखती हैं। आधुनिकता के दौर मे भी उनकी सम्भावनाएं झुकी हुई नही दिखलाई पड़ती। इसके विपरीत कुछ देशों की परपराएं बहुत ही कटी-फटी अनियमित और शिथिल होती है। इन दोनों प्रकार के देशों में आधुनिकता की शक्लें भी अलग हो जाती है। इनमे पहले प्रकार का देश भारत कहा जा सकता है और दूसरे प्रकार के देशों मे अफ्रीका के आदिवासियों से भरे भूखण्ड आ सकते हैं। दूसरे प्रकार के देशों मे न तो परंपराएं आधुनिकता के साथ द्वन्द्व में ही आती हैं और न परंपराएं बौद्धिक आधुनिकीकरण की स्थितियां ही बनती हैं।

---

1. Horowitz, Irving L 1972, "Qualitative and quantitative research problems in comparative international development" in social development, Edited by M. Stanley, PP. 6-X6, New York. Basic Books, Inc.
2. उदाहरण के लिए अर्जेन्टाइना और अमेरिका, भारत और चैना को लिया जा सकता है।
3. Southbrall, Aidan 1972, "Community, society and the world in emergent Africa" in social development, PP. 134-68.

आज तकनीकी विकास की गति की प्रकृति सभी देशों में लगभग समान है। किंतु तकनीकी विकास सभी देशों का समान नहीं है। जिन देशों में तकनीकी विकास का स्तर ऊंचा है वे देश सामाजिक विकास और सामाजिक परिवर्तन की एक विशिष्ट प्रक्रिया रखते हैं। फिर भी यह नहीं कहा जा सकता कि तकनीकी विकास में पिछड़े हुए देश आधुनिक नहीं हो रहे हैं। इनमें आधुनिकता अपने ढंग से विकसित हो रही है।

आधुनिकता की गति के संबंध में एक और बात देखी-कही जा सकती है। कभी-कभी समाज का आधुनिकता संबंधी विकास इतनी तेजी से हो जाता है कि समाज के सभी तबके समान रूप से आधुनिक नहीं हो पाते। ये तबके पिछड़ जाते हैं। इसका नतीजा यह होता है कि समाज में आधुनिकता की दृष्टि से अविकसित अर्द्ध विकसित जन समूह बना रह जाता है। इन भेदों के कारण कई समाज वैज्ञानिक समस्याएं पैदा होती हैं। भारत की अनुसूचित जातियां और जनजातियां आधुनिकता की दृष्टि से पिछड़ी हुई हैं। अमेरिका जैसे अत्याधुनिक देश में भी हब्शियों और रेड-इण्डियनों को इस दृष्टि से रेखांकित किया जा सकता है। आजादी से पहले तो नहीं, किंतु बाद में इस प्रकार की कोशिशें की गयी हैं और अब भी जारी हैं कि इन पिछड़े हुए वर्गों को आर्थिक और सामाजिक आधुनिकता से जोड़ा जाय। ग्रामीण क्षेत्र आधुनिकता की ओर गिरिजन की अपेक्षा अधिक गतिशील हैं। किन्तु यह नहीं कहा जा सकता कि ये पिछड़े हुए जन समूह आधुनिकता के प्रभाव से पूर्णतः अछूते हैं। चाहे इनकी आर्थिक और प्राकृतिक परिस्थितियां इनके आधुनिकीकरण में आड़े आ रही हों, और चाहे इनकी रूढ़ियां आधुनिकता को बढ़ने से रोक रही हों, फिर भी आधुनिकता चोरी-चोरी इन के जीवन में प्रवेश का रास्ता खोज रही है। फर्क इतना ही है कि इन के आधुनिकीकरण की गति अन्य तबकों या राष्ट्रों की तुलना में शिथिल है।

ऊपर के विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि भारत में आधुनिकता का रूप बिलकुल वैसा ही नहीं है और बिलकुल वैसा ही नहीं हो सकता जैसा कि विकसित पाश्चात्य देशों में मिलता है।

किन्तु इस बात को नहीं नकारा जा सकता कि कुछ व्यापक पहचान भी बनी है। मसलन आधुनिकता की एक व्यापक पहचान बुद्धि, विचार बन गई है।

आधुनिक युग की इस पहचान को प्रायः रेखांकित किया जाता है। आधुनिक युग से पहले आस्था और विश्वास का महत्त्वपूर्ण स्थान था। अब उसमें विचार, तत्व की सघनता है। सुधार-नवजागरण, के युग में ही कवि विचारशील हो चला था। बल्कि यह कि मध्ययुग और आधुनिक युग की विभाजक रेखा ही, विचार तत्व है। विचार के तत्व को प्रधानता मिलने का कारण है—जीवन और समाज की

समस्या मूलकता। सही रूप में भारत 1857 के बाद ही समस्याओं से जुड़ा है । समस्याएं तो सदा ही रहती हैं, पर समस्याओं से जुड़ने का मतलब यह है कि भारत ने बुद्धि और तर्क की दृष्टि से समस्याओं को देखना शुरू किया। समस्याओं के कारण और समाधान के बीच एवं तर्क-क्रम उभरता चला गया साथ ही समस्या जाल भी जटिलतर होता चला गया है।

दूसरी बात यह कि जिन समस्याओं की संवेदना और परिज्ञान हुआ है वे ऐहिक है। समस्याएं पारलौकिकता से मुक्त हुई हैं। इसी अनुपात मे साहित्य भी ऐहिक होता गया है। यदि कही पारलौकिकता घुस ही आती है, तो उसे ऐहिक प्रामाणिकता देने की कोशिश की जाती है। ज्यों-ज्यों ऐहिकता की भूमि साहित्य को मिलती गई, त्यों-त्यो विश्वास और आस्था के तत्व जो प्रकृतित : आत्यंतिक और शाश्वत होते हैं, शिथिल होते गये है और तात्कालिकता अपने तमाम आग्रहों के साथ स्थापित होती गई है। आधुनिक लेखक तात्कालिकता के प्रति उत्सुकता और कुतूहल उगाता गया है अपने गहरे विश्लेषण में छायावादी काव्य धारा भी आधुनिकता की इस प्रक्रिया से विच्छिन्न नहीं है।

ऐहिकता और तात्कालिकता ज्यों-ज्यों साहित्य को अपने में कसती जाती है, त्यों-त्यो ठहराव और परिवर्तन की ताकतों से सरोकार बढता जाता है । ठहराव यथास्थिति और व्यवस्था प्रगति का पर्याय बनता है और उसमे कुण्ठा और घुटन जन्म लेती है। इनसे नव जात पाने के लिए परिवर्तन की शक्तियों को पुष्ट करके क्रान्ति की भूमिका बनाई जाती है। क्रान्ति तर्कपूर्ण व्याख्या और चिन्तन का अग्रगामी चरण है ।

भारतेन्दुकालीन साहित्य तात्कालिक परिस्थितियों से काफी-कुछ जुड़ा हुआ है। उस युग के साहित्यिक में अपनी ऐहिक परिस्थितियो से अपने अनुभवो को एक काव्यात्मक सांचा देने की उतावली और बेचैनी है, चाहे वैचारिक सकल्पनाएं स्थिर न हो पाई हों। हरिऔध और मैथिलीशरण गुप्त मे ऐहिकता का फलक विस्तृत बनता है और मिथकीयता के लिए दिये भी अपनी तर्कपूर्ण प्रामाणिकता को सिद्ध करने की टेक मे है। छायावादी काव्य का रचना विधान इसलिए जटिल है कि वह अपने युग की वैयक्तिक और सामाजिक जटिलताओं को एक ही सांचे मे, एक साथ रख देना चाहता है।

छायावाद ने आधुनिकता के जटिल तत्र को स्वप्न और कल्पना के सहारे आंकने की कोशिश की। यह वह देहरी है जिसके आगे वास्तविकता और यथार्थ के आग्रह अपने लिए ठोस रचनात्मक धरातल खोजने लगते हैं। छायावाद तात्कालिक अर्थों को ठोस और विश्वसनीय आधार नहीं दे पाया था । वैचारिक प्रक्रिया भी निश्चित नही हो पाई। विचार संवेगो से मुक्त होकर अपने निजी रूप में

लिए छटपटाते रहे। परवर्ती रचनातंत्र में संवेग का तत्व शिथिल होता चला गया। संवेगहीन विचारों को साम्यवादी विचारधारा अपनी ओर खींचने लगी। इसी आधार पर 'प्रगति' की शक्तियों को 'स्वच्छन्दता' की शक्तियों से अलग किया जा सकता है। छायावाद से भिन्न एक रचना-साँचा भी उभरते-कसमसाने लगा। रचना और विचार का तंत्र 'परंपरा' के प्रति सशंक और असहिष्णु हो गया। यहां तक कि छायावादी साँचे में लिखने वाला लेखक भी नवोदित रचना दृष्टि में परंपरावादी बन गया। समस्यात्मकता गहरी होकर दार्शनिक भूमिकाओं के बीच प्रस्तुत होने लगी। संघर्ष और विद्रोह की शक्तियां सर्जन की शर्त ही हो गईं। कविता का मिजाज ही विवादी हो गया। तर्क और बुद्धि के आधार और भी दृढ़ हुए। लेखक और ग्राहक के बीच जो रिश्ता कायम हुआ, वह 'प्रभाव' पर नहीं 'बोद्' पर आधारित था। शायद ग्राहक ऐसी रचना का स्वागत करने के लिए तैयार हो रहा था जो उसे बौद्धिक रूप से संतुष्ट कर सके।

इस प्रकार आधुनिकता की पहचान के रूप में 'बुद्धि' और विचार के तत्व का विकास हुआ। आधुनिक रचना-विधान से एक बात और साफ हुई है। पुराने जमाने में बुद्धि-विचार, तथा हृदय-भाव के बीच जितनी चौड़ी खाई दिखलाई पड़ती थी, वह अब उतनी नहीं है। इनका भेद अब उतना स्पष्ट भी नहीं रहा और बेमानी भी हो गया है। साथ ही विचार तत्र और रचना तत्व भी काफी अविभाज्य बने हैं।

आधुनिकता वास्तव में मानवीय इतिहास का प्रकृत विकास है जिसके लिए वर्तमान की परिस्थितियां उत्तरदायित्व होती हैं। जब यह शब्द 'वाद' के साथ सम्बद्ध हो जाता है तो कुछ पूर्वाग्रह या दुराग्रह आधुनिक की अवधारणा में घुस आते हैं। आधुनिकता वादी अतीत के प्रति असहिष्णु होकर उसे निरर्थक कह देता है। उसके अनुसार अतीत और वर्तमान के बीच एक ऐसी अलघ्य खाई होती है जिसको जोड़ने वाला सेतु सम्भव नहीं है। अतीत मनुष्य और अतीत समाज वर्तमान से पूर्णतः विच्छिन्न होते हैं। उनके मूल्य वर्तमान में अमान्य हो जाते हैं। आधुनिक समस्याओं की सुलझाने में अतीत का कोई योगदान नहीं रहता। इसलिए अतीत अनुपयोगी हो जाता है। अतीत की कला कृतियों का वर्तमान मानस के साथ कोई सौंदर्य-बोध परक सम्बन्ध नहीं रह जाता।

भौतिक और औद्योगिक आविष्कार मनुष्य की प्रकृति तत्व को बदल देते हैं। इसलिए उसकी वर्तमान प्रकृति मूल मानवीय प्रकृति के विकास की कड़ी नहीं रह जाती। इसीलिए मानवीय संस्कृति ही निरर्थक हो जाती है।

तटस्थ दृष्टि से देखे जाने पर ये सभी पूर्वाग्रह निर्मूल सिद्ध हो जाते हैं। मानव की मूल प्रकृति किसी न किसी रूप में मनुष्य की विकास यात्रा में रहती है। मनुष्य के सार्वभौमिक स्वभाव की अवधारणा पर ही उसकी संस्कृति की

सार्वभौमिकता संभव होती है। विश्वव्यापी समाजवाद की भूमिका में भी यही अवधारणा है। कोई बड़ा वातावरणिक प्रभाव मनुष्य की प्रकृति को आमूल बदल देने में समर्थ नहीं होता। इतिहास मे कभी ऐसा नही हुआ कि मनुष्य के स्वभाव की मूल वृत्तियां एकदम बदल जाये। ऐसा तो हो सकता है कि किसी युग में एक वृत्ति का प्राधान्य हो जाय और दूसरे युग में दूसरी वृत्ति का। अतीत से वर्तमान का पूर्ण विच्छेद मानव इतिहास मे कभी आज तक नहीं घटित हुआ। सामाजिक परिवर्तन भी कभी आमूल चूल नही हुआ। बदलने की सारी प्रक्रिया के बावजूद भी कुछ सार्वभौम मूल्य बने रहते हैं—प्रेम, उपकार, करुणा आदि। हां, अतीत के कुछ तत्व वर्तमान मे अप्रासंगिक अवश्य हो जाते हैं। रूस जैसे साम्यवादी देश मे भी पुराने साहित्य के मूल्य को पूर्णतः अस्वीकृत नहीं किया गया। आधुनिकता की सीमाओं को बहुत अधिक संकुचित करना आत्मघात ही होगा। किसी मूल्य को ग्रहण करने या उसको अस्वीकृत करने के पीछे एक स्वस्थ तर्क आवश्यक होता है।

एक दुराग्रह यह भी है कि आधुनिक मनुष्य आस्थाहीन हो गया है। किन्तु मनुष्य की मूल प्रकृति की रचना में आस्था एक अनिवार्य तत्व है। एक समान आस्था के आधार पर ही सामाजिक संगठन खड़े होते हैं। आस्था का अभाव सर्वनाश को भी आमंत्रित कर सकता है। रूस की आस्था लेनिन मे है और चीन की आस्था माओ मे है, यूरोपीय देश उदारवादी राष्ट्रीयता मे आस्था रखते हैं। आस्था विहीनता राष्ट्र की दुर्बलता बन जाती है। यह सच है कि आधुनिक युग में सार्त्र और काम्यू जैसे विचारकों का अनास्थावादी दर्शन भी आया है, किन्तु उनका कोई ऐतिहासिक और नैतिक आधार नही बनता। पूर्वी जर्मनी, रूस और चीन विश्व युद्ध की ज्वलंत विभीषिका से तो अवश्य गुजरे हैं, पर वे किसी प्रकार निराशावादी या अनास्थावादी नहीं हुए हैं। आश्चर्य की बात है कि फ्रांस और इंग्लैंड जैसे देश थोड़े समय ही नाजी विभीषिका से ग्रस्त रहे, फिर भी वहां निराशा और अनास्था ने अपना डेरा डाला। वास्तव में अनास्थावाद का स्वर वे ही वर्ग अलापते हैं जिनका विलासी जीवन अब छिन्न भिन्न हो गये हैं या हो रहा है।

तात्पर्य यह है कि आधुनिकता को संकीर्ण अर्थों में बांधने की चेष्टा उसके मूल अर्थ को समाप्त करना ही है। आधुनिकता के कुछ सूत्रों की पहचान अतीत के साहित्य और संस्कृति में भी खोजे जा सकते हैं। जो आधुनिकता को अत्यन्त संकीर्ण दायरे में बांधे रखना चाहते है वे मुद्राजीवी हैं और ऐतिहासिक सत्य के प्रति ईमानदार नहीं हैं।

जब आधुनिकता हमारे बाहरी आचारों तक सीमित हो जाती है तो वह एक रोग बन जाती है। उदाहरण के लिए आज की नगरीय वेष-भूषा, खान-पान, सेक्स और फैशन मे रुचि आदि आधुनिकता के वाचक बन गये हैं। अमृतराय ने इस रोग

की ओर संकेत करते हुए लिखा है : "फिलहाल हमारा सार ध्यान, सारा आग्रह, वाह्य आचार की आधुनिकता पर है। और मन की सच्ची आधुनिकता जो कि असल चीज है, उसकी ओर ध्यान देने वाले कम हैं।"[1] आधुनिकता का सम्बन्ध मन की संस्कारिता से है जिसका आधार मनुष्य की तर्क चेतना बन गया है। मन का संस्कार इस प्रकार का हो जाये कि मध्य युगीन रूढ़ियों से छुटकारा मिल सके। मध्य युगीन समाज व्यवस्था और अर्थ व्यवस्था सामन्तवादी थी। आर्थिक और सामाजिक शक्तियों ने उसके स्थान पर पूंजीवादी व्यवस्था को कायम किया। आज इसके स्थान पर समाजवादी व्यवस्था जमाई जा रही है। इसके कारण आधुनिक मन का संस्कार और उसका सामाजिक वातावरण बदल रहा है। कुछ लोग तो यह विश्वास करते हुए दिखलाई पड़ते हैं कि मनुष्य अब समाजवाद की व्यवस्था छोड़ेगा नहीं। वह केवल उसमे आयी हुई बुराइयों को दूर करता रहेगा। फिर भी यह कहना अतिवादी ही होगा कि आधुनिकता समाजवाद का ही पर्याय है। आधुनिकता वह दृष्टि है जो अपने सामाजिक परिपार्श्व को नवीन ज्ञानविज्ञान के प्रकाश मे देखता और उसे विश्लेपित करता है।

आधुनिकता की एक पहचान मुक्ति की तलाश है। आधुनिक मनुष्य अपने को और अपने भाग्य को धर्म निर्दिष्ट परमानवीय शक्तियों को सौंप कर अपनी आजादी को खोना नहीं चाहता। वह स्वयं अपने भाग्य का निर्णायक बनना चाहता है। वह यह भी नही चाहता कि वह अपनी कला और सृजन को किसी सामन्त या महाजन के हाथ बेच दे। आजादी मनुष्य का स्वभाव है। यदि तटस्थ रूप से देखा जाये तो स्वाधीनता का अपहरण पार्टी प्रतिबद्धता के नाम पर भी किया जाता है। आज वह मनुष्य किसी हिप्नोटिज्म मे नहीं रहना चाहता। वह ग्रहण और त्याग में तर्क और बुद्धि के औजारों के इस्तेमाल पर उतारू है। आजादी की यह अदम्य इच्छा कभी स्वच्छन्दता बनकर कभी राष्ट्रीय आन्दोलन बन कर आधुनिक युग में प्रकट होती रही।

वास्तविक बात यह है कि आधुनिकता न किसी देश की चौहद्दी मे बन्धती है और न काल की संकीर्ण सीमाओ मे। आधुनिकता किसी अमेरिका जैसे बड़े देश की बपौती नहीं है। उसका अवतरण कहीं भी हो सकता है और हो भी रहा है। काल की दृष्टि से यद्यपि आधुनिकता की आवाज वर्तमान मे उठी है किन्तु इसका यह मतलब नहीं कि वह वर्तमान से जकड़ी हुई है—न अतीत से सरोकार न भविष्य से। अतीत की सांस्कृतिक और सामाजिक सक्रियता मे भी कुछ न कुछ आधुनिकता देखी जाती है और आधुनिक युग में आधुनिकता के अतीतस्थ टुकड़ो के साथ रिश्ते भी

1. सह चिंतन, पृ. 30।

कायम किये जाते हैं। उसकी आधुनिक प्रासंगिकता की तलाश भी की जाती है–कहीं ऐसा न हो कि अन्धाधुन्ध आधुनिकता के दौर में अतीत के कोई मूल्यवान उपलब्धि छूट जाय। फिर भी सावधानी बरतनी होनी है कि यह रिवाइवलिस्ट प्रकृति की कोई चीज न बन जाय। सच्ची आधुनिकता वर्तमान में खड़ी होकर भविष्य को देखने का उपक्रम भी करती है। फिर भी यह सावधानी बरतनी होती है कि भविष्य दृष्टि किसी 'भविष्य बात' में फंस कर न रह जाये और जाने-अनजाने कोई यूटोपिया चेतना को न घेर लें। कविता एक ओर अपनी सांस्कृतिक विरासत को रचनात्मक करती है और अपने वर्तमान को संश्लिष्ट रूप में देखकर भविष्य को जीवंत करती है यही आधुनिक कविता की सही पहचान है। अब उसका क्षेत्र सीमित और अन्त-र्मुख नहीं रहा। राजनीतिक और सामाजिक शोषण के खिलाफ एक-जनवादी मान-सिकता तैयार करना उसने अपना फर्ज मान लिया है।

आधुनिक के सम्बन्ध में एक और भ्रान्ति है। एक विचार ऐसा बन गया है आधुनिकता मूल्यहीनता है। वास्तव में आधुनिक मानस सही और जीवन मूल्यों की पहचान करता है और उन फरीबों के प्रति सजग हो जाता है जो मूल्य के नाम पर एक मृतभार को पीढ़ियों पर लादना चाहते हैं। मृत-मूल्य वे कहे जाएंगे जिनसे हमारी जिन्दगी का रिश्ता नहीं बन पाता। एक जगह धूमिल ने स्पष्ट किया :

"यह मूल्यहीनता नहीं है, केवल स्वीकृत मूल्यों से इसका ताल-मेल नहीं बैठ पा रहा है।" आधुनिक मानस किसी भी विचार और वस्तु को अपने देश-काल के प्रयोगशाला में रखकर जांच लेना चाहता है मूल्यहीन होकर तो जीवन असम्भव ही हो जाता है। यह जांच परक बुद्धिवादी युग की विशेषता है और आधुनिकता का पहला शर्त है।

संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि आधुनिकता केवल विज्ञान की भौतिक प्रतिकृतियों तक सीमित नहीं है। वह एक सजक मानसिकता है— एक सक्रिय व्यक्तित्व है। 'सजगता अपने परिवेश के प्रति होती है, अपने समाज के प्रति होती है, समाज के गंतव्य के प्रति होती है, समाज द्वारा तैय की गई राह के प्रति होती है, अपनी क्षमता और अक्षमता के प्रति होती है।[1]" सजगता स्वयं आधुनिकता की प्रक्रिया के प्रति भी होती है। कहीं ऐसा न हो कि आधुनिकता के नाम पर अनाधुनिक न घुस आये! आधुनिकता मात्र मुद्रा बनकर न रह जाये! आधुनिकता कहीं बाहरी फैशन के रूप में न ओढ़ ली जाये! आधुनिकता किसी अंधी नकल का नाम न हो जाये।

नकल की प्रवृत्ति तो भीतर-बाहर घर कर गई है। यह इसलिए हुआ है कि हमारे एक बहुत बड़े तबके ने आधुनिकता का प्रतिमान पश्चिम को मान लिया है।

---

1. डा. विद्या निवास मिश्र, संचारिणी, पृ. 22

इसलिए आधुनिकता और आधुनिकीकरण की समग्र प्रक्रियाओं को पश्चिम के नज़रिये से देखकर प्रमाणित करने की कोशिश की जाती है यह भूल जाता है कि भारत में आधुनिकता अपने निजी ढंग में आयी है : उसका अपने स्रोतों और विरासत से बहुत गहरा सरोकार है। इसके फलस्वरूप आधुनिकता की मुद्राएं पैदा हुई हैं। यह भी भूल जाया जाता है कि आधुनिकता बोध पश्चिम के वहां की समस्याओं में जन्मा है और हमारी समस्याओं ने भारत के रूप को संवारा है। "पश्चिम कालबद्ध चेतना के त्रास से मुक्ति पाने की राह देख रहा है, उसकी आधुनिकता इस चुभन से प्रमाणित होती है कि इतिहास केवल एक चक्की रह गया है जिसमें अतीत को निर्विवेक ढंग से पीसा जा रहा है और यह पिसान कच्चा माल है, एक अनिवार्य भविष्य के निर्माण के लिए हम लोग जो इतिहासी बीमारी से उतने ग्रस्त नहीं हैं और अज्ञेय के शब्दों में 'काल के निरवधि शाश्वत आयाम में और आधुनिक इतिहास की सतही समाजबद्धता में अब जी एक साथ जी सकते हैं : उनकी आधुनिकता इतिहास के त्रास की पहचान में नहीं है, आधुनिक समाज व्यवस्था और आधुनिक यन्त्र-उद्योग की उपजाइ टूटने में जुड़ाव की पहचान में प्रमाणित होगी। इसलिए पश्चिम के लिए इतिहास की आस्था एक दुस्सह बोझ हो सकती है, पर जिनके ऊपर यह बोझ रहा नहीं और जिनकी आस्था ही नित्य सनातन लीला में रही हो, उनकी आस्था उनकी आधुनिकता से और सार्थक होगी।"[1] यह सच है कि आधुनिकता की बाहरीय आकृतियां विकसित, अर्द्ध विकसित और अविकसित देशों में हो सकती हैं-होती हैं। पर यह भी मान लेता है कि आधुनिकता की कुछ गहरी और सार्वभौम पहचानें भी होती हैं जिनका सम्बन्ध मूल मानव प्रकृति से जोड़ा जा सकता है। साथ ही आधुनिकता के प्रतिमान निश्चित करने में किसी देश की मूलसंस्कृति, मूल जीवन दृष्टि और उसके प्रत्ययों को नजरंदाज नहीं किया जा सकता है। आधुनिकता एक साथ ही कालबद्ध चेतना भी है और काल के नैरंतर्य के साथ भी गतिशील रहती है। काल दृष्टि से भारतीय आधुनिकता 19 वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में जमी-उगी जीवन दृष्टि है। किन्तु मध्य युग के संत अपने समय में कम आधुनिक नहीं थे जिन्होंने पुराने जीवन मूल्यों के प्रति सजग होकर स्तर भेदों वाले समाज को चुनौती दी थी।

---

1. विद्या निवास मिश्र, संचारिणी, पृ. 23.

# १.४ स्थायी सत्य और आधुनिकता

साहित्य के शाश्वत-सत्य और सिद्धान्त को इस युग में आधुनिकता और 'प्रगति' के सबल थपेड़े झेलने पड़े हैं, और आज भी झेलने पड रहे हैं। काव्य की रसात्मक अनुभूति के कुछ स्थायी स्तम्भ मानने पड़ते हैं। शाश्वत सत्यों पर आधारित दर्शन, भावात्मक परिणति की स्थिति में ढलता-पिघलता हुआ रसात्मक अनुभूतियों का रूप ग्रहण करता है। क्षणिक आवेशों और क्षणिक-भावस्फतियों का अपना छविजाल होता है—झीना और स्वर्णिम। पर उसमें स्थायी रसात्मक अनुभूति नही होती। कवि अपने चिन्तन को क्षणों का भावात्मक प्रक्रिया से ही स्थायित्व प्रदान करता है।

संसार के साहित्य से एक स्थायी भावना का उदाहरण दिया जा सकता है। भावात्मक रहस्यवाद की धारा में एक भावना मिलती है : 'मैं और 'तू' एक हो जायें। वेद की ऋचा है : यदग्ने स्वामहं त्वं त्वं वा स्यामंह। ''तू' मैं हो जाऊं और मैं तू हो जाऊं। रवीन्द्र के शब्दों में यह सत्य कितना सुन्दर बन पड़ा है। 'सीमार माझे असीम तुमि।" फारसी का एक कवि इस प्रकार कहता है—

मन तु शुदम, तु मन शुदी, मन तन शूदम, तु जा शुदी।
तो कम न गोयद बाद अजी, मन दीगरम तू दी गरी॥

मैं देह बनूं, तुम प्राण। ऐसा होने पर कोई न कह सकेगा कि मैं और तुम पृथक् पृथक् हैं। कवीन्द्र रवीन्द्र ने भी यह भाव व्यक्त किया है : "देहे प्रार मने प्राणे हये एकाकार।" इसी प्रकार विश्व काव्य में, आत्मा के विश्वात्मा मे लीन हो जाने की मधुमय व्याकुलता के स्वर गूंज रहे हैं। इस आध्यत्मिक मिलन की अभिव्यक्तिक प्रिया-प्रियतम के मिलन के सांसारिक भाव और कभी सख्य-भाव के अप्रस्तुत-विधान से होती आई है। जब आध्यात्मिक विलय के संकेत स्वर डूब जाते हैं तो लौकिक काव्य की रचना होती है। जब ये स्वर केवल धीमे हो जाते हैं, तो रहस्यवादी

काव्य की सृष्टि होती है। जब लौकिक प्रेमातिशय्य और मिलन के अप्रस्तुत का अवलम्ब छूट जाता है, तो काव्य नहीं, दर्शन जन्म लेता है। लौकिक प्रेम और मिलन मात्र अप्रस्तुत नहीं, यह अलौकिक प्रेम का ज्वलनशील आवेश और अप्रतिहत आवेग भी प्रदान करता है। साथ ही यह लौकिक भाव ही आध्यात्मिक विलय की प्रेरणा का स्रोत भी हो सकता है। दर्शन शास्त्र की भावनात्मक सरसता भी इसी से मिलती है। वेद के एक मंत्र में आत्मा को हंस माना गया है। वह अपने अनन्त मिलन की यात्रा में उड़ा जा रहा है—उड़ा जा रहा है।

सहस्राण्यं वियुतावस्य पक्षी
हरे हंसस्य पततः स्वर्गम्
स देवान्सर्वान् रस्यु पदस्यं
स पश्यत् याति भुवनानि विश्वा

विश्वात्मा से वियुक्त हंस अपने परम सखा से मिलने के लिए अनन्तकाल से उड़ रहा है। यह है सत्य के आधार पर स्थायी सत्य की अभिव्यक्ति। आत्मा और परमात्मा परम सखा हैं। उपनिषद् का यह वाक्य द्रष्टव्य है—

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया
समानवृक्षं परिषस्व जाते
तयोरन्य, पिप्पलं स्वाद्वत्य
नश्ननन्यो अभिचाक शीति

दो पक्षी जो सुपर्ण एवं समवयस्क होने से सखा है, एक ही वृक्ष की डाल पर बैठे हैं। इतने में एक भोग्य पदार्थ का आस्वादन करता है। दूसरा दर्शन मात्र से बिना चखे ही। उसका आनन्द ले लेता है। वह दोनों पक्षी आत्मा और परमात्मा है, जो संसार रूपी वृक्ष पर विराजमान हैं। यह सत्य की साहित्यिक परम्परा का आध्यात्मिक बीज है। साहित्य में सत्य अनेकधा अनेकत्र व्यक्त हुआ है। सूर ने तो उस भाव को अमर ही बना दिया है। प्रिया और प्रियतम के प्रेम और मिलन के आधार पर आध्यात्मिक विलय की अभिव्यक्ति अत्यधिक हुई है। शृङ्गारात्मक रहस्यवाद की परम्परा है। प्राचीन काव्य में ही नहीं, अधुनातम काव्य में भी यह स्थायी सत्य प्रायः व्यक्त हुआ है। शमशेर बहादुर सिंह की एक कविता देखिये—

लौट आ ओ धार
टूट मत ओ साँझ के पत्थर

(मैं समय की एक
मौन हूँ

लौट आ ओ फूल की पखुड़ी
फिर
फूल में लग जा
चूमता है फूल को फिर फूल
कोई हाय

लौकिक प्रेम के अप्रस्तुत के साथ प्रकृति के उपकरण सम्बद्ध होकर अनुभूति और अप्रस्तुत का विस्तार भी करते हैं। प्रकृति अचेतन तो अवश्य है, पर अमृत ज्योति किरण के संस्पर्श से वह आत्मरूप हो जाती है। उपनिषद के अनुसार प्रकृति भी आत्म प्रसून है उसका आत्म तत्त्व ही उसका स्थायी सत्य है। उसका अनात्म रूप है, माया जन्य क्षणिक जड़ी भूत अवसाद। मनुष्य के आत्म तत्त्व से विकीर्ण किरणें इसका नवीन शृंगार कर सकती हैं। मानव चेतना के संस्पर्श से प्रकृति से प्राप्त जड़ 'अप्रस्तुत' विस्मृत आत्म-स्पन्दनों का अनुभव करने लगता है। यही मानवीकरण की भारतीय पृष्ठभूमि है। शैली बदलती है। काव्य रूप बदलते हैं, पर यह स्थायी सत्यों ही बना रहता है। श्री सत्यकाम विद्यालंकार ने इसका स्पष्टीकरण इस प्रकार किया है "केवल पृष्ठभूमि बदली है या उपमान बदले हैं नये कवियों ने शैली में नये प्रयोग अवश्य किये हैं, परन्तु मूल भावना वही रही है, जो हजारों वर्ष पहले थी। कहने की शैली में कुछ अस्पष्टता आ गई तो छायावाद बन गया और शैली में अटपटे और बेतुके प्रतीत होने वाले उपमानों का सहारा ले लिया गया तो प्रयोगवादी कविता बन गयी। मुख्यतः कथा की विषय वस्तु वही है जो हमारे आद्य कवियों की थी।"[1]

वास्तव में जीवन के कुछ मूलभूत स्थायी सत्य हैं जो परिवेश के अनुसार अपनी अभिव्यक्ति के नवीन उपकरणों के आश्रय से युग के स्वरों को जन्म देते हैं। आज के कुछ विचारक शाश्वत सत्यों के सिद्धान्त में गतिरोध और अगति के लक्षण देखते हैं। पर आज की आधुनिक कही जाने वाली कृतियों में मानव जीवन के आदिम प्रश्नों की गूंज विद्यमान है। प्रश्नों की दिशाएं और उनके हल आधुनिक हो सकते हैं, होने चाहिए। मूल स्थायी सत्य है— विघटन और विकर्षण से उत्पन्न मानव मन की विकलता और उससे मुक्ति पाने के संघटन और आकर्षण (मिलन) की शक्ति की खोज और पुनर्स्थापना। इसी सत्य की परिणति भिन्न भिन्न रूप में सर्वत्र होती है। सत्य की अभिव्यक्ति भी एक अनिवार्य सत्य है। साहित्य उस सत्य की ऐसी अभिव्यक्ति है जिसमें व्यङ्ग और प्रेषण के माध्यम के बीच एक अविच्छेद्य सम्बन्ध रहता है। कवि की साधना इसी सम्बन्ध की स्थापना करने के लिए है।

1. गन्ध दीप 1963 पृ. 12।

काव्य के स्थायी सत्य और उसके शाश्वत मूल्यों में अविश्वास ध्वनितवादी दर्शन की देन है। सामाजिक परिणति की दृष्टि से मार्क्स ने भी मानव जीवन के किन्हीं शाश्वत मूल्यो को स्वीकार नही किया था। वे साहित्य और संस्कृति को केवल बाह्य उपलब्धि के रूप मे मानते थे। इतना होते हुए भी मार्क्स, एंजिलतत्स तथा एक सीमा तक लेनिन भी साहित्य के स्थायी तत्त्व को स्पष्टतः और पूर्णतः अस्वीकृत नही कर सके। यह उनके सिद्धान्त के अन्तर्विरोध का ही परिचायक है। इस प्रकार के अन्तर्विरोध मे पड़कर द्वान्द्वात्मक भौतिकवाद साहित्य मे मूल्यो की स्थापना के प्रयत्न में असफल रहा। यूरोप मे तथा उससे प्रभावित समीक्षा-सिद्धान्तों मे भी मूल्यगत अनिश्चय ही मिलता है। सर्वथा अभाव नही।

इतिहास की शाश्वत धारा मे मानव के विचारो में आन्दोलन होते रहे हैं। पर सभी आन्दोलनो मे एक आंशिक सत्य ही रहता है। एक सीमा तक ही ये मानव के जलते हुए प्रश्नों का उत्तर प्रस्तुत करते हैं। जब उस आंशिक सत्य को पूर्ण सत्य मान लिया जाता है तथा उसे मानव जीवन के सन्दर्भ में अन्तिम शब्द के रूप मे घोषित किया जाता है, तब उसकी सत्यात्मक शक्ति का ह्रास होता है। वह प्रगति का सहायक न होकर उसका बाधक बन जाता है। इस स्थिति में एक संक्रान्ति युग मानकी सर्वतोमुखी व्यवस्था की सम्भावनाएं लेकर प्रस्तुत होता है। साहित्य और जीवन के मूल्यो मे कुछ अन्तर रहता है। साहित्य जीवन को समग्र रूप से ग्रहण करता है इसीलिये इसमें सत्य की देश कालगत सीमाओ से निरपेक्ष स्थिति आ जाती है। वैसे उसमें युगीन जीवन की सीमाएं तो अव्यक्त नहीं रहतीं। पर जीवन मे सन्तुलन का जो आधार साहित्य मे ग्रहण किया है, वह युग युग से मानव के जीवन में समान ही होता है। इसी सन्तुलन का नाम है सौन्दर्य बोध। सौन्दर्य बोध ही समीक्षा और साहित्य का स्थायी मूल्य है। इस मूल्य को भी रूढ़ नहीं मानना चाहिये। यह भी सतत विकासशील एवं परिवर्त्तमान होता है। साहित्य अन्तर बाह्य व्यक्ति और समाज का ऐसा समुचित सामञ्जस्य प्रस्तुत करता है और जीवन को इतनी पूर्णता के साथ ग्रहण करता है कि देश काल गत सीमाओं के होते हुए भी, उसका सामञ्जस्य मय सत्य सार्वदेशिक, सार्वकालीन और सार्वजनीन बन जाता है। यहा स्थायी को स्थिर समझने की भ्रान्ति नही होनी चाहिये। स्थायी सत्य भी अपनी बाह्य परिणति और सज्जा में सतत विकासशील है। उसकी आत्मा देशकाल की सीमाओ से निरपेक्ष रहती है।

एक और दृष्टि से साहित्य के स्थायी सत्य को समझा जा सकता है (जीवन और चेतना का विकास परम्परा से पूर्ण विच्छिन्न नहीं हो सकता। साहित्य जीवन के जिस अंश को ग्रहण करता है, वह अपने आप मे निस्संग) असम्पृक्त अथवा निरपेक्ष नही होता। उस सामाजिक अथवा वैयक्तिक परिस्थिति की पृष्ठभूमि में एक

क्रमिक और दीर्घकालिक परम्परा चली आ रही होती है। इस प्रकार साहित्यकार एक ओर अपनी अनुभूति और समकालीन समाज से सम्बद्ध है तथा दूसरी ओर उसके द्वारा ग्रहीत जीवन एक सम्पूर्ण ऐतिहासिक परम्परा की कडी के रूप में भी रहता है। कोई भी साहित्य या साहित्यकार इतिहास की चिरन्तन प्रवहशील धारा से सम्बद्ध होने की बात नही कह सकता। सांस्कृतिक उपलब्धियों के रूप में प्राप्त जीवन मूल्य युग युग मे मूलतः परिवर्तित नहीं होते। इसका कारण यह है कि इस अविच्छिन्न प्रवाह में जीवन का कोई न कोई समान आधार बना रहता है, जो देश-काल की विकासशील परिस्थियों में समान रूप मे अन्तर्निहिन होता हुआ मानव के अन्तर्मन को समान रूपेण प्रभावित करने मे सक्षम रहा है और भविष्य में रहेगा।

क्या वास्तव मे साहित्य में स्थायी नाम की कोई वस्तु है? यह प्रश्न अत्यन्त विवादास्पद है। प्रगतिवादी या मार्क्सवादी सिद्धान्त स्थायी साहित्य के सिद्धान्त को मानकर नही चलता। सौन्दर्यवादी या शास्त्रीय आलोचना साहित्य के स्थायी और अस्थायी स्वरूपों को स्वीकृत कर चलती है। यह सत्य है कि प्रत्येक युग-परिवर्तन साहित्य को भी प्रभावित करता है और युग पर्वातित प्राय. होते ही रहते हैं। अतः साहित्य भी गतिशील रहता है। पर निरन्तर गतिशील जीवन की कुछ ऐसी आधार भूमिया भी हैं जो परिवर्तन मे भी अपरवर्तित रहती है। वे पुरातन नही चिरनवीन हैं इसी प्रकार साहित्य की भावना में भी सामयिकता के साथ साथ कुछ अनश्वर तत्व भी होते हैं, जिनका सम्बन्ध जीवन की स्थायी आधार भूमियों से है। जीवन की आधार भूमियों से तात्पर्य कुछ ऐसी प्राकृतिक प्रवृत्तियों से है जो अपने व्यावहारिक पक्ष को युग के अनुसार परिवर्तित करती हैं पर अपने में चिरनवीन हैं। ये ही मनुष्य के क्रिया कलाप को शाश्वत स्रोत हैं। इन्ही में सृजन और विनाश की प्रेरणा निहित है। अपने सृजन को स्थायित्व प्रदान करना भी मानव मन की एक विकल आकांक्षा रही है। अपने सृजन मे मानव अपने अहन्ता की परिणति देखता है। अहन्ता के आधारभूत भौतिक तत्वों के विकसित हो जाने पर भी वह उसे ऐसे उपकरणों मे बांधकर जाना चाहता है, जो अनिश्वर स्रोत से ग्रहण किये जाते हैं। सृजन को इस प्रकार संयोजित करके उसे अपने अमरत्व की आकांक्षा-लता के विस्तार की सूचना मिलती है। मनुष्य की स्थायित्व सम्बन्धी आकांक्षा को अस्वीकार नहीं किया जा सकता।

अब प्रश्न यह है: क्या साहित्य में स्थायी और अस्थायी को पृथक् करने वाली कोई स्पष्ट रेखा खीची जा सकती है? क्या निरन्तर गतिशील सामाजिक जीवन के कारणों और प्रेरणाओं पर रचा हुआ साहित्य अस्थायी है? और मानव मन के नैसर्गिक स्तरों से सम्बन्धित कारणों से रचा हुआ साहित्य स्थायी? इसमें सन्देह नहीं कि सामान्यतः सामाजिक कारणों से प्रेरित साहित्य युग के परिवर्तन के साथ

स्वर मिलाता है। इसीलिये सामाजिक विश्लेषण करने वाले विचारक समाज की गतिशीलता मे विश्वास रखते हैं और स्थायी साहित्य के नाम से हिचक जाते हैं। स्थायी साहित्य की चर्चा विचारकों का वही वर्ग करता है जो मानवीय मूल्यो महत्ता और उनकी शाश्वतता मे विश्वास रखता है और मानव मन के वैयक्तिक पक्षो को नकार कर नही चलता है। वह मानव मन के स्थायी पक्षों की स्वीकृति, साथ साथ उनकी युगानुकूल परिणति मे विश्वास करता है। इस प्रकार स्थायी के साथ वह आधुनिकता को भी साथ लेकर चलता है। महान साहित्यकार उच्चतम मूल्यों में विश्वास भी जागृत करता है और अपने चतुर्दिक् दृश्यमान जगत की हलचलों से भी असम्पृक्त नही रहता। इस प्रकार महान कलाकार सोद्देश्य होता है। उसका उद्देश्य समर्थन या विरोध दोनों ही हो सकते हैं। प्रेमचन्द जी इस स्थिति को इस प्रकार स्पष्ट किया है– "साहित्यकार बहुधा अपने देशकाल से प्रभावित होता है। जब कोई लहर देश मे उठती है तो साहित्यकार के लिये उससे अविचलित रहना असम्भव हो जाता है और उसकी विशाल आत्मा अपने देशबन्धुओं के कष्टो से विकल हो उठती है और उस तीव्र विकलता मे वह रो उठता है, पर उसके रुदन में भी व्यापकता होती है। वह स्वदेश का होकर भी सार्वभौमिक रहता है।" प्रगतिवादी, अथवा क्रान्तिकारी कहे जाने वाले विचारक का यह कथन अपने आप में एक सत्य चिन्तन को समेटे [illegible]। इसकी सत्यता संसार की महान् प्रतिभाओं के उदाहरणों मे पुष्ट है। चाहे अपने देश के वाल्मीकि, व्यास, भवभूति, भास, भारवि, सूर, कालिदास, तुलसी, रवीन्द्र और प्रसाद को लिया जाय, चाहे विदेश के शेक्सपियर, मिल्टन, शैली, कीट्स, पुश्किन, टाल्स्टाय, गोर्की, ज्विग, तुर्गनेव, दॉस्तोवस्की आदि को लिया जाय, सभी में देशकाल के अन्तर्गत ही सार्वभौमिकता विद्यमान मिलेगी। सभी में अस्थायी सामाजिक प्रकृति या विकृति के चित्रों के बीच ही अविनश्वर तत्वों की झलक विकसित होगी।

साहित्य की व्यापकता या उसके व्यापक प्रभाव के मूल में स्थायी जीवन भूमियो की स्थिति माननी चाहिये। किसी रचना को व्यापक बनाने में मानवी प्रकृति मे सामान्य रूपों में मिलने वाली विशेषताओं की प्रतिभ परिणति का हाथ रहता है। *यह स्थायी केन्द्र बिन्दु-ध्रुव कभी लोक मंगल की संज्ञा पाता है, कभी शिव की* और कभी सौन्दर्य की। वास्तव में इनमें कोई मौलिक अन्तर नही है। तुलसी साहित्य का स्थायी केन्द्र बिन्दु लोक मंगल था और सूर का सौन्दर्य। सुमित्रानन्दन पन्त लोक मंगलकारी साहित्य की चर्चा करते हुए मानते हैं : "मांगल्य, जो बहुमुखी मानव सत्य की एक मात्र कसौटी है।" दूसरी ओर स्वच्छन्दतावादी विचारक कला की चरम सार्थकता सौन्दर्य मे मानते हैं। महाकवि गेटे और कीट्स विश्व के सृष्टा और चरम सत्य के रूप में सौन्दर्य को देखते थे। इस प्रकार लोकमंगल और सौन्दर्य दोनों ही यहां साहित्यकार के स्थायी केन्द्र बिन्दु के प्रतीक हैं।

आवश्यक नहीं है। पर ऐसे स्थलों पर भी कवि का कौशल दृष्टव्य होता है। साथ ही विचारणीय है कवि ने मानव सत्य को सभी खण्ड सत्यों के माध्यम से व्यञ्जित किया है अथवा नहीं। सत्य की यह व्यञ्जना देश काल की सीमाओं का तिरस्कार करती है। यही तुलसी साहित्य के स्थायित्व के बीज विद्यमान हैं। यह भी आवश्यक नहीं कि समूचा साहित्य ही स्थायी हो। समूचा अथवा उसके अंश भी स्थायी हो सकते है। डा० दशरथ ओझा ने सत्य ही कहा है : "किसी ग्रन्थ का सम्पूर्ण भाग उत्तम एवं स्थायी काव्य नहीं होता। उसके कतिपय अंश सामान्य एवं अस्थायी साहित्य के रूप मे दिखाई देते हैं। तथापि उत्तम काव्य का स्थायी अंश ऐसा सशक्त होता है और उसकी प्रबन्धात्मकता का प्रवाह ऐसा वेगमय होता है कि उसमे घुल-मिल कर अस्थायी साहित्य भी स्थायी गरिमामय बन जाता है।

इस प्रकार स्थायी साहित्य एक श्रेष्ठ कलाकार की सतत साधना का परिणाम होता है। स्थायी साहित्य विशिष्ट सीमाओं में आबद्ध रहते हुए भी मानव मन की परतों का उद्‌घाटन करता है। वह मनुष्य की दृष्टि-परिधि का विस्तार करता है। उसमे सीमाओं मे विराट को, मूर्त्त में अमूर्त्त को बाधने का कौशल मिलता है। ऐसी रचनाएं विश्व के सभी मनुष्यों को आकृष्ट करती हैं—चाहे वे किसी वर्ग और देश के हों। "संक्षेप मे, यदि स्थायी साहित्य के तत्त्वों पर हम कहना चाहे तो यह कह सकते है कि उसके लिए उदात्त जीवन दृष्टि, उद्देश्य की महत्ता, अनुभूति की तीव्रता, अभिव्यक्ति की मार्मिकता और सार्वभौमिकता की अपेक्षा ही नहीं, अनिवार्य आवश्यकता है ; उदात्त जीवन-दृष्टि के अभाव में सार्वजनीनता नहीं आ सकती और उद्देश्य की महत्ता के बिना कृति गौरवपूर्ण नही बनता। अनुभूति की तीव्रता में कलाकार की संवेदना निहित है। और अभिव्यक्ति की मार्मिकता मे शिल्प कौशल का परिचय मिलता है। सार्वभौमिकता के अन्तर्गत मानव मन का विशाल क्षेत्र, वातावरण और उन सभी भावनाओं का समावेश होता है जो मानवीय राग-विराग पर अवस्थित हैं। कोई भी महान कृति युग-युग तक प्रभावित करने वाली तभी बनती है जब उसमे मानवमात्र के लिए कोई सन्देश प्रेरणा और जीवन की दृष्टि रहती है।"[1]

## साहित्य में आधुनिकता

'आधुनिकता' शब्द का परम्परीय अर्थ है : समकालीन के साथ समन्वित होना। इसका भाव हुआ समकालीन विचारों, अनुभूतियों, संवेगों और भाषा में उनकी अनुभूति के तरीकों के स्वर में स्वर मिलाना और उससे कुछ आगे भी होना। यह शब्द निरन्तर परिवर्तनशील विषय केन्द्र बिन्दु की ओर संकेत करता [illegible]

1. साहित्यालोक, वर्ष 1, अंक 2, सम्पादकं

एक प्रक्रिया की विधि से सम्बन्धित धारणा है, जो काव्य की चेतना को नियन्त्रित करती है।

कवि की अपनी चेतना होती है। वह अपनी अनुभूति और चेतना के बीच एक सम्बन्ध स्थापित करता है। इन दोनों में घनिष्ठा विलयन का रूप ग्रहण करती है। चेतना और अनुभूति के परस्पर विलयन से तीव्र और घनीभूत काव्यात्मक अनुभूति का जन्म होता है। कवि इनमें से एक को लेकर भी अपने कर्म में प्रवृत्त हो सकता है और दोनों को लेकर भी। वह अपने से भिन्न समय की अनुभूति को ग्रहण करके, उसके द्वारा समकालीन चेतना की अभिव्यक्ति दे सकता है। ऐसा भी सम्भव है कि वह अपने समय की अनुभूति को, अन्य युग की चेतना के माध्यम से व्यक्त करे। तीसरा मार्ग यह है कि अनुभूति और चेतना दोनों ही समकालीन हों। इन सभी स्थितियों में कवि के मनोभाव तो आधुनिक ही होंगे। उक्त तीनों स्थितियों में से अन्तिम अवस्था पूर्णतः आधुनिक साहित्य की स्थिति है।

इन तीनों स्थितियों में नवीन चेतना और अनुभूति के सम्बन्ध स्थापित करना समाविष्ट है। कवि हमें अनुभूति के नये प्रकार देता है, नूतन पद्धति प्रदान करता है। अनुभूति के नये तरीकों का तात्पर्य है नये प्रतीकों, रूपकों, समकालीन लोकोक्तियों भाषा संरचना तथा रूपान्तरों का बोध और प्रयोग। इसमें पुराने प्रतीकों या रूपकों के नये प्रकार से प्रयोग की प्रविधि भी सम्मिलित है। पर पुराने प्रतीकों के नवीन प्रयोग के सम्बन्ध में कवि को विशेष सजग-प्रवेष्ट रहना होता है। आधुनिकता की चिनगारी पर छायी परम्परित राख कहीं उस चिनगारी की जीवन दाहकता को ही समाप्त न करदे। शैली की आधुनिकता अपने आप से बड़ी मूल्यवान वस्तु है। अनुभूति के आधुनिक प्रभावों के लिए यही उत्तरदायी होती है। शैली की आधुनिकता में आधुनिक मानव का व्यक्तित्व झलकता रहता है। नवीन भाषा और शैली का प्रयोग अपने परिवेश के प्रति उसकी नवीन प्रतिक्रिया को ही द्योतित करता है।

निष्कर्ष :

आधुनिकता का सम्बन्ध दृष्टिकोण और विचारधारा से भी है। दृष्टिकोण कवि के अन्तर्प्रकाश से सम्बद्ध है। यह प्रकाश अनुभवों पर जमी हुई युगों की काई का भेदन करके उनको यथार्थ रूप में प्रस्तुत करता है। हमारे विचार करने के पुराने अभ्यास वस्तु के आतरिक और अनजान तथ्यों के उद्घाटन में बाधक बनते हैं। उन अभ्यासों के जड़ीभूत बन्धन से ग्राहक की दृष्टि को मुक्त करके साहित्यकार अनुभवों की नवीन आकृतियों और नवीन स्फूर्तियों से उसका सम्पर्क स्थापित कराता

है। वस्तु का यही नूतन् स्वरूप है। नवीन आकृतियां नवीन अनुभवों और अनुभूतियों को जन्म देती हैं। इस दृष्टि से एक कुशल कवि सदैव ही आधुनिक है।

आधुनिकता में अन्धता किसी दशा भी नहीं होनी चाहिए। आधुनिकता की झोंक में हम हर चीज का अन्धाधुन्ध अनुकरण न करने लगें। इस सन्दर्भ में हिन्दी साहित्य को देखा जा सकता है। यह सच है कि मध्यकालीन स्वर्ण शृंखलाओं से भारतीय साहित्य को योरुपीय साहित्य और संस्कृति के आधुनिक उन्मेषों ने मुक्त किया। योरुप ने विज्ञान की नवीन शक्तियों का अविष्कार किया, पर शक्ति के प्रयोग की दिशा अन्धी ही रही। उषा की मुस्कानों का वरदान उसे नहीं मिल सका। आधुनिक योरुप का मन और मस्तिष्क स्वस्थ नहीं कहे जा सकते। औद्योगिक क्रान्ति जिन आर्थिक और वर्गीय समस्याओं को जन्म दिया था, वे अभी तक सुलझाई नहीं जा सकी हैं। सर्वहारा वर्ग के संघर्ष की जटिलता बढ़ती ही जाती है। इस परिस्थिति मध्यमवर्गी बुद्धिजीवी एक घुटन भरी पराजय का अनुभव कर रहा है। इसी के परिणामस्वरूप वहां का साहित्य जीवन के स्वस्थ रूप को नहीं दे पा रहा है। वहां शैली का उच्छृंखल बिखराव भावी स्वप्नों को व्यवस्थित नहीं होने देता। दृष्टिकोण में पराजय का दूषित एवं निर्मम बोध भरा है जो मनोविश्लेषण की पूरी अधूरी साहित्यिक परिणतियों के परिणाम स्वरूप अवचेतन कला और शिल्प में एक विवशता और विशृंखलता को उत्पन्न कर रहा है। इस प्रकार आधुनिक योरुपीय साहित्य में रुग्ण, कुण्ठा-ग्रस्त और पराजित मन का ही प्रतिबिम्ब मिल रहा है। जीवन के मूल्यों के अभाव में वहां का लेखक कला-शिल्प के नवीन प्रयोगों की खोज में अपनी प्रतिभा-साधन की इयत्ता समझ रहा है। जीवन के मूल्यों में न उसकी आस्था है और न विश्वास ही। पश्चिम से हमने प्रेरणा ग्रहण की; हमने उसके प्रभाव को वरदान माना, साहित्य उस प्रभाव से 'आधुनिक' भी बना। पर, हमें अपने भारतीय जीवन के नवीन उन्मेषों को भी नहीं भुला देना है। उसके आज जागृत और विकासशील जीवन से प्रेरणा और प्राण ग्रहण करते हैं। आज आधुनिकता की परिभाषा में योरुपीय साहित्य का अन्धानुकरण ही नहीं आयेगा। भारतीय जीवन की आधुनिक गतिविधि को आधुनिक साहित्य अपने में उतारेगा। इस प्रकार भारतीय साहित्य सच्चे अर्थ में आधुनिक साहित्य बन जायेगा। श्री प्रकाशचन्द्र गुप्त के शब्दों में स्थिति यह होगी: "आधुनिकता हमारे लिए पश्चिम के किसी पुराने और झूठे फैशन की नकल नहीं होगी। हमारे साहित्य की आधुनिकता हमारे जीवन के स्रोत से प्रभावित होगी। आज अवसाद और उदासी के कुछ विलीन होते पत्तों को छोड़कर भारतीय जीवन में कुण्ठा, पराजयवाद और विकलता की भावना के कोई कारण हम नहीं देखते।"

इस प्रकार जब आधुनिकता और नवीनता के लिये पुकार उठती है, तब हमें सावधान होकर यह देख लेना पड़ेगा कि आधुनिकता के नाम पर कहीं मृत-तत्व रुग्ण-मनोवृत्तियां या शिल्प-गत उच्छृंखलताएं तो नहीं आ रहीं और वस्तुतः आधुनिक जीवन का चित्रण भावी संकेतों के साथ हो रहा है या नहीं ? आज की सबसे बड़ी आवश्यकता यह है कि शिल्प का जंजाल इतना नहीं बढ़ जाय कि पाश्चात्य प्रभाव से तथा नागरिक सभ्यता से दूर ग्रामों में निर्वासित जनता उसकी छवियों से और उसकी प्रेरणाओं से वञ्चित रह जाय। इसके लिये वस्तु और शिल्प दोनों में ही एक क्रान्ति चाहिये। यही आधुनिकता की सार्थकता होगी। इसकी सफलता के लिये हमें पुनः युगानुमोदित चिरन्तन स्थायी सत्यों की ओर दृष्टिपात करना होगा।

---

# ९.५ आधुनिक और समकालीन

काल विकास की दृष्टि से आधुनिक मध्यकालीन मानसिकता को विदा देता है । इस अर्थ मे आधुनिक युग मध्यकाल से कट जाता है । आधुनिक युग के चरणों पर विचार करते समय दो शब्द और सामने आते हैं वर्तमान युग और समसामयिक युग । ऐतिहासिक दृष्टि से आधुनिक युग का आरम्भ रिनेसा (15वीं शताब्दी ईसवी) से माना जाता है । इस युग मे तर्कशीलता का विकास होता है । सृष्टि के केन्द्र मे ईश्वर का स्थान मनुष्य ले लेता है । इतिहास धर्मनिरपेक्ष हो जाता है । वर्तमान युग मे स्वच्छन्दता की प्रतिष्ठा हुई । समसामयिक युग विविध क्षेत्रीय क्रान्तियो का युग है । इसकी पृष्ठभूमि का पहला बिन्दु प्रथम विश्वयुद्ध कहा जाता है । युग में रूस की समाजवादी क्रान्ति (1918 ई०), दूसरा विश्वयुद्ध (1939 ई.) भारत की स्वतन्त्रता (1947 ई.), तथा चीन की कृषक क्रान्ति (1948 ई.) जैसी घटनाओ ने मनुष्य केन्द्रित इतिहास को आन्दोलित कर दिया । समाजवाद और प्रजातन्त्र के मूल्य उभरे दूसरी ओर युद्धकालीन विनाश के परिप्रेक्ष में अस्तित्ववादी दर्शन का उदय हुआ । जर्मनी और फ्रांस मे अस्तित्ववादी दर्शन के चिन्तक उत्पन्न हुए । उदाहरण के लिए मरोलो पोन्टी और ज्यॉपाल सार्त्र को लिया जा सकता है । जहां मजदूर-वर्ग का दर्शन मार्क्सवाद के रूप में रेखांकित हुआ वहा पुनः मानवीकरण (Re-humanization) के लिये अस्तित्ववाद को आवश्यक माना गया ।

जहां भारत मे आधुनिक युग आरम्भ 19वीं शताब्दी के मध्य मे हुआ, वहां भारत का समसामयिक काल 1947 ई. से आरम्भ हुआ । एक ओर सामाजिक आन्दोलन ने नया रूप ग्रहण किया दूसरी ओर विश्व आर्थिक क्रान्ति से भारत जुड़ा । प्रजातान्त्रिक समाजवाद, विश्वशान्ति, पंचशील, धर्मनिरपेक्षता, निशस्त्रीकरण जैसे आदर्शमूल्य समसामयिक भारत मे उभरे । मार्क्स और गाधी की विचारधारा

अलग-अलग ही चली और मिलकर चलने की संभावना में कुछ विचारकों की दुराशा भी जागृत हुई। जहां भारतीय आधुनिकता विश्व आधुनिकता का एक अंग है वहां भारतीय आधुनिकता अपना चरित्र भी रखती है जिसका सूत्र इतिहास मे कौटिल्य, बुद्ध, समुद्र गुप्त, मध्यकालीन संत चेतना को जोडता हुआ आधुनिक युग के संतों तक चला आता है। इन संत विचारको में महर्षि दयानन्द, रामकृष्ण परमहस, विवेकानन्द, अरविन्द, गांधी और विनोबा आते है। आधुनिक युग की इस सत परम्परा ने जिस आधुनिकता को जन्म दिया उसकी पृष्ठभूमि मे औद्योगिक क्रान्ति जैसी कोई शक्ति नही है। इसमे राजनीति, अर्थजागरण, सुधार, आधुनिक मानवतावाद और विश्वभावना का वह घोल है जो पाश्चात्य आधुनिकता से भारतीय आधुनिकता को विशिष्ट बनाता है। फिर भी जहां तक साहित्य समीक्षा का सम्बन्ध है और उसकी पृष्ठभूमि में पाश्चात्य आधुनिकता का सघन तन्तु विन्यास है। अतः समसामयिक समीक्षा पर विचार करते समय इसको छोड़ा नही जा सकता।

## आधुनिक बोध

आधुनिक मानसिकता के तीन लक्षण हैं:—रोमांसवाद के प्रति प्रतिक्रिया, विज्ञान के बढते हुए चरण और नवीन वादों या सिद्धान्तो का उदय। इन वादो ने वस्तु और शैली पर नवीन दृष्टि से विचार किया और साहित्य के आधुनिक सिद्धान्तो की स्थापना की। इन सूत्रों पर, अध्ययन प्रणालियो के स्पष्ट बोध के लिये, संक्षेप मे विचार कर लेना समीचीन होगा।

रोमांसवाद क्लासिकवाद के विरोध में एक प्रतिक्रिया थी। मनोदशा का आवेशहीन संयम और नियन्त्रित नियमित शैली और क्लासिकवाद की विशेषताएं थी। आवेगप्रधान मनःस्थिति और अनियन्त्रित, विस्फोटक शैली रोमांसवादी धारा के मूल तत्व कहे जा सकते हैं। इसकी मूलप्रेरणा स्वच्छन्दता है जिसकी अनेक वस्तुगत, एवं शैलीगत परिणतियां साहित्य में मिलती हैं।

जब रोमांटिक प्रवृत्तियां चरम पर थी तब विज्ञान भी अपनी अभूतपूर्व उपलब्धियो से समाज को चमत्कृत करने लगा था। विज्ञान के नवीन परिवेश में रोमांसवादी काव्य पूर्व-सभ्यता या अर्द्ध सभ्यता की वाणी जैसा लगने लगा। इस नवीन बौद्धिक शक्ति के उदय से कविता की सुरक्षा कवियों के लिए चिन्ता का विषय बन गई।[1] रोमांसवाद का महत्त्व अब ऐतिहासिक रह गया। नवीन वैज्ञानिक शक्तियों ने इसे अतीत में धकिया दिया। उन्नीसवीं सदी के अन्त तक यह किसी

1. शैली ने 'इन डिफेंस ऑफ पोयट्री' लिखा।

प्रकार चला,[1] पर बीसवी सदी में यह प्रवेश न कर सका।

कुछ और प्रवृत्तियां भी रोमांसवाद के समानांतर चल रही थी, जो रोमांसवाद के अवसान के क्षणो मे दहक उठी। बहुत पहले ही एलेनपो (1809-1849) ने शिव-सत्यपरक मूल्यो का तिरस्कार करके सौन्दर्यगत मूल्यो की घोषणा कर दी थी। उप-योगिता और सोद्देश्यता का विरोध इनकी वाणी में प्रखर हो उठा। पो का प्रभाव फ्रांस मे प्रतीकवाद के रूप में प्रकट हुआ।[2] इस नवीनवाद ने रोमांसवाद को धक्का दिया। रूस और जर्मनी मे भी यह प्रतिक्रिया जगी।[3] प्रतीकवादियों का सौन्दर्यबोध निश्चित ही रोमांसवादियों से नितांत भिन्न था।

उन्नीसवी सदी के अन्त मे एक और स्वर रोमांसवाद के विरोध में सुनाई पड़ता है। आर्नल्ड की समीक्षा, साहित्य को जीवन और समाज की आलोचना के रूप मे, देखना चाहती थी। वे कविता के गम्भीर विचारों को अधिक महत्व प्रदान करते हैं। टॉल्स्टाय कविता और नैतिकता का सम्बन्ध बनाये रखना चाहते थे। बर्नार्ड शा विचारो की प्रतिष्ठा और भावों की अवमानना में लगे रहे। चाहे तत्कालीन साहित्य आन्दोलनों मे इनकी स्वीकृति न हो, पर रोमांसवाद के लिये तो ये स्वर विघातक थे ही। रोमांसवाद की प्रखर प्रतिक्रिया नवीन साहित्यिक आन्दोलनों में प्रकट हुई। इनका प्रभाव एक प्रकार से विश्वव्यापी हुआ।[4] चित्रवादी आन्दोलन ने भी रोमांस-वाद को गहरी चोट दी। हुल्म ने रोम सवाद की घोर भर्त्सना की।[5] ईलियट ने निर्वैयक्तिकता के सिद्धान्त के द्वारा कवि के व्यक्तित्व को समीक्षा केन्द्र से हटाया और

---

1. यह श्रेय भी अभिनव रोमांसवादी टेनिसन (1809-1812) तथा ब्राउनिंग (1812-1890) को है।
2. बोदलेअर, मलार्मे और रेम्बू का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है।
3. रूस के अर्वाचीन प्रतीकवादी कवि पास्तरनेक इसके प्रतीक हैं। जर्मन कवि होल्डरलीन (1770-1843) भी रोमांटिक आवेशप्रियता के प्रति असहिष्णु हो उठे।
4. फ्रांस में बोदलेयर, मलार्मे, रेम्बू की त्रयी, इंग्लैण्ड मे मारिस और रोमेटी एव बोदले4र से प्रभावित स्विनबर्न और आस्कर वाइल्ड, जर्मनी मे नीत्से होल्डरलीन, नोवालिस तथा हाइने, रूस मे अलेक्सान्द्र ब्लाक आदि कलाकारों या विचारकों की वाणी में रोमांसवाद का विरोध और प्रतीकवादी दृष्टि का समर्थन मिलता है।
5. I object even to the best of Romantics. I object still more to the receptive attitude. I object to the sloppiness which does not consider that a poem is not a poem unless it is meaning or whinining about some thing or other.

(The New age)

सारा बल माध्यम पर केन्द्रित कर दिया।[1] इन्होंने यहाँ तक कह दिया कि काव्य की समग्र इकाई से जो भाव प्राप्त होता है, वह कवि मन में स्थित भाव से विचित्र होता है। काव्य स्वय इस दृष्टि से एक जीवित व्यवस्था है।[2] इन नवीन विचारकों ने स्वच्छंदता वाद का कटु विरोध किया।

यह 'वस्तुवाद' का भी युग था। संयमित वाणी इस युग की स्वाभाविक माँग बन गयी। डरविन के विकासवाद और आगस्त कामते के पोजीटिविज्म का प्रभाव वस्तुवाद दृष्टि के लिये बहुत कुछ उत्तरदायी था। प्रकृतवादी आन्दोलन नग्न वास्तविकताओं के ऊपरी छिलको को नोंच रहा था।[3] रोमासवाद दृढ़ पर वस्तुवाद और प्रकृतवाद दोनों ही बम विस्फोट कर रहे थे।

वस्तुवाद और विकासवाद ने आधुनिक युग के वस्तुबोध को काफी दूरी तक प्रभावित किया। वस्तु के अन्दर झाँकने की प्रेरणा भी मिली और विकास की आदिम स्थितियाँ भी मुखर होने लगी।

आधुनिक युग में कला और साहित्य के क्षेत्र विभिन्न वादों की हलचलों का अनुभव करते रहे। वादो की अनेकता बुद्धिवादी विकास और साहित्य एव कला के निकष तथा प्रतिमानो पर पुनर्विचार करने की आवश्यकता को ही सिद्ध करती है। ज्ञान के क्षेत्र में अनेक अनुशासनों को साहित्य-समीक्षा में व्यवहृत के फलस्वरूप उगे और कभी साहित्य और कला के क्षेत्र की स्वायत्तता की रक्षा में। कभी साहित्य की वस्तु पर नये सिरे से सोचा गया और कभी अभिव्यंजना शिल्प की महत्ता को नए आधारों पर स्वीकारा गया। वस्तु और शैली के परस्पर सम्बध और शैली के महत्त्व से सम्बन्धित विचार भी सामने आये।

जिन वादो ने बीसवी शताब्दी की साहित्यिक-मनीषा को अधिक प्रभावित किया, वे ये हैं: प्रतीकवाद, प्रभाववाद, चित्रवाद, अभिव्यजनावाद, डाडावाद, अतिवस्तुवाद और भविष्यवाद। बीसवी सदी के आरम्भ में हुई मनोविज्ञान की नयी खोजों ने भी साहित्य-सृजन, समीक्षा और शोध को काफी दूरी तक प्रभावित किया।

आधुनिकता के सम्बंध में एक और विचार को ध्यान में रखकर चलना समीचीन माना गया। आधुनिकता युग सन्दर्भ की देन नहीं। इसके सन्दर्भ में दूधनाथ सिंह की कुछ पंक्तियाँ लें-"आधुनिकता युग सन्दर्भ की भावना नही है-यह कथन स्पष्ट

---

1. Selected essays, 1917-1932, (New York, 1932) p. 8.
2. "......That the feelling or emotion or vision, resulting from the poem is some thing different from the feeling or emotion or vision in the mind of the poet."
   (Elliot, The Sacred wood, (1928) Introduction p. X.)
3. फ्लाउ बेयर प्रकृतिवादी उपन्यासकार था।

संकेत करता है कि आधुनिक होने का मतलब आज का, इस दशक का, इस शताब्दी का होना नहीं। असल में आधुनिक होना समयहीन (टाइमलेस) होना है और भी सीधे कहें तो कह सकते हैं, आधुनिक होना शाश्वत होना है ?[1]" आधुनिक या शाश्वत एक समय-निरपेक्ष सार्थकता का नाम है। सार्थकता प्रचलित अर्थ की असहमति से उत्पन्न होती है। असहमति अपने आप में आधुनिकता का एक लक्षण है। यह सार्थकता अपने रूपायन के लिये 'फार्म' की रूढ़ियों पर पैर रख कर नवीन माध्यमों की भी खोज करती है।

असहमति सामाजिक और व्यक्तिगत विसंगतियों में पैदा होती है। इसका रचनात्मक पक्ष रस और अर्थ की खोज में प्रकट होता है। आधुनिकता मानव मन की एक प्रवृत्ति है जो युग सापेक्षता मे नवीन रूप ग्रहण करती है। फिर भी यह मानकर चलना चाहिये कि यह काल-सापेक्ष कम और व्यक्ति-सापेक्ष अधिक है। युग संदर्भ के व्यक्ति-सापेक्ष आधुनिकता को प्रभावित करता है, पर यह नहीं कि उसको कालप्रवाह मे बहने के लिये बाध्य कर सके। समय को काटने वाली और समय से कटकर चलने वाली गति और शक्ति युग-सन्दर्भ मे ही रूप ग्रहण करती है। अपने समय से कटकर चलने वाली आधुनिकता को युग-निरपेक्ष कहना भ्रान्ति है। निरर्थक और रसहीन तत्व जब युग के ऊपर मकड़ी के जाले की तरह फैल जाते हैं तो समय की निरपेक्षता और उनकी शुद्धता समाप्त हो जाती है। समय की इस धुँधली स्लेट पर सार्थक लेख पूर्णत. उभर नहीं पाते। इसलिये आधुनिक कहा जाने वाला कलाकार पहले स्लेट को साफ करता है। उसकी यही क्रिया समय से कटकर चलने की क्रिया है। जब समय या युग एक धुँधलके से मुक्त हो जाता है तो समय की शाश्वतता उसकी असीमता और उसका पैसिव रूप स्वयं आधुनिकता का पर्याय होने लगता है। इस पैसिव रूप को कलाकार जो गति देता है, वही आधुनिकता का रचनात्मक निखार है। आधुनिकता इसी क्रिया-प्रक्रिया के बीच उन तत्वों की खोज है जिनका मानव मन के साथ स्वाभाविक तादात्म्य होता है।

जहाँ आधुनिक बोध असहमति और शाश्वत से संबंधित है, वहाँ चलते रहने की अनिवार्यता भी उसके साथ लगी रहती है। चलते रहना एक भौतिक क्रिया भी है और एक वैचारिक क्रिया भी। गति जीवन का धर्म है तो प्रगति आधुनिकता की आत्मा है। प्रगति जहा एक ओर प्रतिक्रिया की अस्वीकृति है, वहां दूसरी ओर एक सामाजिक गतिक्रम भी है। इसमें व्यक्ति निष्ठ सत्य सामाजिक सत्य मे घुल जाता है। सजग कलाकार उन तत्वों को समझ लेता है जो गतिहीन हो गये हैं। रुके हुए तत्वों को नकारता हुआ वह प्रगति को रास्ता बनाता है।

---

1. अपनी शताब्दी के नाम, पृष्ठ 174।

मनुष्य का स्वभाव है कि वह परिस्थिति को अपने अनुकूल बनाए। इसके लिये वह चेतन या अचेतन रूप से प्रयत्न करता रहता है। एक ओर उसकी संवेदनाओं का विस्तार होता है और दूसरी ओर कोई न कोई नैतिकता उसके संवेदनों को अपने से जोड़ लेती है। नैतिकता जब तक संवेदना को अपने गुरुभार से दबा नहीं देती तब तक सामंजस्य बना रहता है। यदि नैतिकता कलाकार की संवेदना को कुचलने लगे तो सजग और सशक्त अहं नैतिकता के नवीन मान-मूल्यों की खोज करता है। जब युग बुद्धिवादी हो जाता है तो ईश्वरपरक नैतिकता मानव-सापेक्ष होने लगती है। मानदण्ड स्वयं मनुष्य बन जाता है और नैतिकता में परिवर्तन होने लगता है। संवेदना का रूप अधिक स्वच्छन्द और परिवर्तित हो जाता है। जिस प्रकार आधुनिक मानव निरपेक्ष समय पर छाये हुए जालों को हटाता है उसी प्रकार संवेदना के ऊपर छितरे हुए नैतिकता के तंतुओं को भी साफ कर देता है। संवेदना मानवीय चेतना की नींव है। यह उसके जैविक स्तर की चीज है। जब यह संवेदना, रचना प्रक्रिया सामाजिक परिवेश और नवोदित नैतिकता से सम्बद्ध होने लगती है तो जैविक स्तर से उठकर मानवीय स्तर की हो जाती है। जब तक कलाकार को मानवीय संवेदना की उपलब्धि नहीं होती है, वह आधुनिक नहीं होता है।

नैतिकता एक जीवन मूल्य है। उसका परिवर्तन आधुनिक बोध का लक्षण है। नैतिकता का परिवर्तन धर्म भावना और ईश्वर की परिकल्पना के बदलने पर निर्भर है। इस परिवर्तन से ही मानव-मानव या मानव ईश्वर के सम्बन्धों में परिवर्तन होता है। सम्बन्धों की सधारणा भी आधुनिकीकरण की प्रक्रिया से सम्बद्ध है। उदाहरण के लिए कबीर की दृष्टि में धर्म और ईश्वर की परिकल्पना का वह रूप नहीं रह गया जो पूर्वागत रूढ़ियों के आधार पर बनता है। इसलिये उनकी नैतिकता के दायरे और उनकी परिभाषा भी बदल गये। पूर्वागत रूढ़ियों के साथ कबीर का उदय अहं असहमत है। संक्षेप से ये आधुनिकता के कुछ लक्षण हैं जो किसी भी काल-खण्ड में प्रकट होकर आधुनिक बोध के प्रमाण बनते हैं।

आधुनिकता को किसी भी युग का विरोधी नहीं कहा जा सकता। यदि और साफ-साफ कहें तो आधुनिकता अतीत का भी पुनर्निमाण करती है। इसका तात्पर्य यह है कि अतीत के उन तत्वों को यह उजागर करती है जो शाश्वत है। उन तत्वों के प्रति एक नया विश्वास भी उत्पन्न किया जाता है। यह परम्परा की यथाविधि स्वीकृति भी नहीं है, बल्कि चुनाव की एक बौद्धिक प्रक्रिया है। प्राचीन, मध्यकालीन और आधुनिक शब्दों के द्वारा एक खण्डित कालबोध को ही व्यक्त किया जाता है। वास्तव में प्राचीन और मध्य का जो कुछ गत्यात्मक है, वह भी आधुनिक ही है।

जहां तक ग्रभिव्यक्ति के रूपाकार का प्रश्न है, ग्राधुनिकता, क्लासिकवाद ग्रौर रोमांसवाद दोनों के ही प्रति ग्रसहमति प्रकट करती है। क्लासिकवाद वर्गीय रूपाकार की प्रविधियों की बारीकियों को लेकर चलता है जिसमें ग्रविशिष्ट संवेदनायें ग्राने से इनकार कर देती हैं। नियंत्रित नियमित शैली एक रस ग्रौर ग्रर्थहीन होने लगती है। ग्राधुनिकता की विस्फोटात्मक ग्रसहमति का इस शैली से कोई मेल नहीं है। जहां तक रोमांसवाद की फिसलती वस्तुविधि ग्रौर उसकी शैली का प्रश्न है, वह भी ग्राधुनिकता के साथ ग्रनिवार्य रूप से संलग्न बौद्धिकता का साथ नहीं दे पाती। यद्यपि ग्रपनी स्वच्छन्द प्रवृत्ति के कारण ग्रौर क्लासिकवाद से प्रकृतितः भिन्न होने के कारण रोमांसवाद ग्राधुनिकता का प्रथम चरण मान लिया जाता है। फिर भी ग्राधुनिकता में इससे ग्रधिक ग्रसहमति-प्रखरता ग्रौर गतिशीलता रहती है। प्राचीन ग्रौर मध्ययुग की ग्रति नियन्त्रित मनःस्थिति को चुनौती देकर रोमांसवाद एक स्वच्छन्द पटल तैयार करता है जिसमें ग्राधुनिकता के लक्षण स्पष्ट ग्रौर गतिशील होते हैं।

# २.१ सुधार और नवजागरण

आरम्भ और अग्रगामी परिणतियाँ :

विश्व के इतिहास मे 19वी शताब्दी आधुनिकता की दृष्टि से बहुत महत्व-पूर्ण है। यही वह समय है जबकि पहले पहल मध्यकालीन धर्म रूढ़ियो को विज्ञान की चुनौतियों का सामना करना पड़ा। विज्ञान और धर्म का द्वन्द्व सारी दुनिया की मानसिकता को झकझोरने लगा था। नव जागरण का एक अर्थ यह भी किया जा सकता है कि विज्ञान ने धर्म की नीद से गाफिल दुनिया को जगा दिया। धर्म के सारे संगठन राजनीति को नियन्त्रित करने मे अपने को असमर्थ पाने लगे। डार्विन और न्यूटन जैसे वैज्ञानिकों की खोजों ने परम्परागत धर्म की मान्यताओं को एक प्रकार से मात ही कर दिया। शायद सुधारवाद भी बुद्धि, तर्क और विज्ञान से प्रेरित धर्म की पुनर्व्याख्या या धर्म को तर्क संगत बनाने का प्रयत्न ही था। रूसो और वाल्टेयर को इस सिलसिले में याद किया जा सकता है।

हिन्दुस्तान में इन शक्तियों और प्रेरणाओं को आने में कुछ समय तो रहा, किंतु ये आकर ही रहीं। अलबत्ता इन्होंने हूबहू वही रूप नहीं लिया जो इन्होंने पश्चिम में लिया था। इसका कारण यह है कि इन शक्तियों की सामाजिक परिणति के लिए अमेरिकन स्वतन्त्रता युद्ध, फ्रांस की राज्य क्रांति और औद्योगिक क्रान्ति जैसी ऐतिहासिक घटनाएँ नहीं हुईं। यहा ऐतिहासिक घटना के नाम पर प्रथम भार-तीय स्वतन्त्रता की लड़ाई हुई जिसने भारत को पराजय के क्षणों मे धकिया दिया। जो दीपक हिन्दू और मुसलमानों ने मिल कर जलाया था, वह बुझ गया।

दीपक तो बुझा और दिगंत अंधेरे से भी भर उठे पर इस दीपक की ज्योति और इसकी दाहकता खतम नहीं हुई। देश की नसों में यह दाहकता भर गयी और यह विश्वास जग गया कि भारत में इस समय जो ज्योति जगी थी वह किसी तरह मिटाई नहीं जा सकती। पराजय की कड़वाहट के बीच भारत के ऋषियों, मुनियों

में जो सुधार आया उसकी भी मूल प्रेरणा भूमि सुधार और पुनर्जागरण को ही कही जाएगी। इसी ने फ्रांस की राज्य क्रांति का रूप धारण किया था। भारत में भी सन् 1857 के पश्चात् पुनर्जागरण और सुधारवाद से जन्य पीडाएं विभिन्न रूप से परिणतियां पाने लगी थीं। 19 वी शताब्दी का अंत होते होते सुधारवाद, पुनर्जागरण और राष्ट्रीयता की त्रयी सामाजिक जीवन और साहित्यिक अभिव्यक्तियों को बल के साथ प्रेरित करने लगी थी। इसी भाव भूमि का चरमोत्कर्ष हमको द्विवेदी युग में दिखलाई पड़ता है। इस युग तक आते आते राजनीति राष्ट्रीयता से पूर्णतः जुड़ गयी थी। कई सामाजिक और राजनीतिक परिवर्तन इस युग में आये थे। हिन्दी साहित्य की आधुनिकता के सोपानों को समझने के लिए इस युग का संक्षिप्त जाइजा ले लेना होगा।

आधुनिक युग के प्रथम चरण में साहित्यिक विधाओं से सम्बन्धित जितनी प्रयोगशीलता रही उतनी समीक्षा के क्षेत्र में नहीं मिलती। कुछ बीजों की स्थिति तो मिलती है किन्तु द्विवेदी युग में समीक्षा और मूल्यांकन सम्बन्धी बोध प्रखर और वैविध्यपूर्ण हो गया। आधुनिक युग की प्रायः सभी विशेषताओं की परछाइयां इस युग में रूपायित होने लगीं। परवर्ती दशकों में कुछ ही नवीन पद्धतियां मिलती हैं। इसलिए यह आवश्यक लगता है कि आधुनिक समीक्षा पर विचार करने के पूर्व उस भूमिका को उजागर कर दिया जाए जो द्विवेदी युग में आधुनिक समीक्षा सृजन के लिए प्रस्तुत हो गयी थी। ऐसा प्रतीत होता है कि द्विवेदी युग पर पुनर्विचार की प्रक्रिया कुछ रुक सी गई है किन्तु यह युग इतना सार्थक और गर्भित प्रतीत होता है कि उस पर पुनर्विचार करके ही आधुनिक मानस को समझा जा सकता है।

इस काल को एक दृष्टिकोण दो भागों में विभक्त करता है : अराजकता काल (1900-1908) तथा साहित्यिक व्यवस्था का काल (1908-1916) इसके संबध में यह कहा गया : "द्विवेदी जी ने ब्रजभाषा के स्थान पर खडीबोली का प्रचलन किया। उन्होंने लेखकों को संस्कृत, बंगला और अंग्रेजी ग्रंथों के अनुवाद की प्रेरणा दी। अचानक परिवर्तन से लोगों को आघात लगा और उस समय जिसके मन में जो बात आई वह वही लिखता था। इसलिए सन् 1908 ई. तक के सामाजिक परिवेश ने गद्य-लेखकों को अभ्यास और आदर्श कृतिकारों के अनुकरण की प्रेरणा दी। सन् 1908 से सन् 1916 ई. तक का काल साहित्यिक व्यवस्था का काल है। साहित्य को आदर्श प्रतिमानों के लिए कुछ लोग संस्कृत का प्राचीन आदर्श सामने रखना चाहते थे और अनेक लोग पाश्चात्य रूप के पोषक थे।"[3] द्विवेदी जी ने गद्य साहित्य में दोनों प्रवृत्तियों में सामंजस्य स्थापित किया। उन्होंने प्रतिभाशाली साहित्यकारों को प्रोत्साहित करके पश्चिमी भाव और सभ्यता के प्रगतिशील और उपादेय तत्त्वों को दृष्टिगत कर

साहित्य लेखन की प्रेरणा दी।"[1] 1916 के पश्चात् जो युग खण्ड अवतरित होता है, उसमें नवीन बुद्धिवाद की प्रेरणा और अधिक तीव्र और स्पष्ट होने लगी।

इस युग के प्रवर्तक द्विवेदीजी का व्यक्तित्व साहित्य के आकाश को आच्छादित कर रहा था। "बीसवीं सदी के पहले दो दशाब्दों की अवधि में साहित्य सम्बन्धी जो भी आन्दोलन हुए सब पर द्विवेदीजी की सजग साधना की छाप है। मौलिक रचना की दृष्टि से उनकी सेवा-साधना का महत्त्व उतना नहीं है जितना साहित्य की भूली बिसरी सामग्री एकत्र करने तथा बहुतों को साहित्य-सेवा के लिए अनुप्रेरित करने में।""अंग्रेजी के आदर्श पर गद्य के विकास की व्यवस्था की। किन्तु इसका यह मतलब नहीं कि वे एक मात्र अंग्रेजी आदर्श के ही पृष्ठ पोषक हों। गति की प्रांजलता के लिए, शब्द समृद्धि और शुद्धि के लिए, अभिव्यंजना की शक्ति और सादगी के लिए उन्होंने अंग्रेजी गद्य का अनुकरण किया। बेकन और मिल की रचनाओं का अनुवाद करके गद्य के आदर्श निदर्शन प्रस्तुत किए।"[2]

द्विवेदी युग साहित्यिक सुधारवादी आदर्शवाद का युग था। उनके आदर्श का प्रतिफलन प्रकारान्तर से प्रेमचन्द के प्रारम्भिक उपन्यासों में देखा जा सकता है। उनके आदर्शवाद के दो स्तम्भ हैं : सचेतन सुधार भावना और अपने गौरव को बुद्धिवादी तर्कों से सिद्ध करने की प्रवृत्ति। यह आदर्शवादी सामाजिक चेतना ही कही जा सकती है। 'द्विवेदी जी और उनके अनुयायियों का आदर्श यदि संक्षेप में कहा जाये तो समाज में एक सात्विक ज्योति जगाना था। दीनता और दरिद्रता के प्रति सहानुभूति, समाज की प्रगति का साथ देना, शृंगार के विलास-वैभव का निषेध-ये सब द्विवेदी युग के आदर्श हैं। उन्हीं आदर्शों के अनुरूप उस साहित्य का निर्माण हुआ जो अपनी पूर्णता का अवलम्ब लेकर चाहे चिरकाल तक स्थिर न रहे, परन्तु अपनी सत्यवृत्ति के कारण चिर स्मरणीय अवश्य होगा— वह आदर्श धन्य है जो हमारी व्यापक भावना का कपाट खोलकर सरस शीतल समीर का संचार करता है और मस्तिष्क की सत्यान्वेषिणी शक्ति का समाधान करके आत्मतृप्ति की व्यवस्था करता है। परन्तु जो आदर्श समय और समाज के अंधकार में आलोक की दीप शिखा दिखाकर प्रकाश की व्यवस्था करता है, वह भी अपना अलग महत्व रखता है। द्विवेदी जी का ऐसा ही आदर्श था।""द्विवेदी युग को साहित्य के कर्मयोग का युग कहना चाहिए।"[3] कहना न होगा कि कर्मयोग की दीप शिखा से 'चिन्तामणि' के सभी निबन्ध प्रोद्भासित हैं।

1. डा. रत्नाकर पाण्डे, हिन्दी साहित्य-सामाजिक चेतना पृ. 95।
2. डा. लक्ष्मी नारायण 'सुधांशु' हिन्दी साहित्य का वृहत् इतिहास, त्रयोदश भाग पृष्ठ 20-21।
1. द्विवेदी अभिनन्दन ग्रंथ, सम्पादक—डॉ. श्याम सुन्दर दास, रायकृष्ण दास प्रस्तावना पृ. 7।

सुधार की आकांक्षा भी राष्ट्रीयता का अंग बन गई। आर्य समाज जैसी सुधारवादी संस्थाओं का कार्यक्रम स्पष्ट होने लगा। सुधारवादी या आदर्शवादी प्रवृत्तियों का प्रभाव साहित्य पर भी लक्षित होने लगा। हिन्दुओं की जाति व्यवस्था शिथिल होने लगी थी। ब्रिटिश सिविल कानून के फलस्वरूप सम्मिलित कुटुम्ब प्रणाली टूटने लगी थी। शिक्षा तथा व्यवसाय की नवीन सुविधाएं नगरों में एकत्र होने लगी थी। ग्राम नगरों की ओर तेजी से आकर्षित होने लगे। "शिक्षा के प्रसार ने अनुचित सामाजिक प्रथा-यथा सती प्रथा, बाल विवाह, नरबलि आदि का विरोध किया और ब्रह्म समाज, सुधारवादी दृष्टि तथा रामकृष्ण मिशन की आध्यात्मिक चेतना ने समाज को पुनर्जागरण की संगठित शक्ति प्रदान की।"[1] पश्चिमी सभ्यता के सम्पर्क से जो वैज्ञानिक दृष्टि देश मे पनपी उसने भी सुधार भावना को सशक्त बनाया और सुधारवादी कार्यक्रम को आधारभूमि प्रदान की। रूढियों, तर्क-शून्य जड़ता और पुरातन पंथ का त्याग होने लगा। बुद्धिवादी दृष्टिकोण सदा रूढियों के मृतभार को तर्क की दृष्टि से देखता ही है। छुआछूत, खानपान आदि आडम्बरों के नीचे सत्य और अहिंसा के सिद्धान्तों से अनुप्राणित संस्कृति की शुचिता दब गई थी। नवोदित सुधार भावना ने आडम्बर के कुहासे को चीर कर मूल्यवती संस्कृति को उजागर किया।

स्वामी दयानन्द सरस्वती के द्वारा स्थापित आर्य समाज सक्रिय था। इस संस्था ने विधवा विवाह का समर्थन किया। बाल विवाह और वर्णगत भेद के घृणित रूप का विरोध किया गया। सामाजिक रूढ़ियों और कुरीतियों के उच्छेदन का कार्यक्रम इस संस्था ने बनाया।

राष्ट्रीय भावना भावुकता को छोड़कर नवीन बौद्धिकता के सहारे अधिक दृढ और सुनिश्चित होने लगी। 1885 मे राष्ट्रीय कांग्रेस का जन्म, 1905 मे तिलक के द्वारा बनारस अधिवेशन मे यह घोषणा कि स्वतन्त्रता हमारा जन्म सिद्ध अधिकार है जैसी कुछ महत्वपूर्ण घटनाएं इस प्रवाह मे दिखलाई पड़ती हैं। बगाल के विपिनचन्द्र पाल तथा पंजाब के लाला लाजपत राय का क्रान्ति घोष भी सुनाई पड़ता है। इन्ही प्रयत्नों के बीच राष्ट्रीयता के अग के रूप मे हिन्दी प्रेम भी दिखलाई पड़ता है। स्वदेशी आन्दोलन के साथ हिन्दी और हिन्दुस्तानी का प्रश्न भी गुथ गया। वंग-भंग की प्रतिक्रिया में उठा स्वदेशी आन्दोलन सारे देश में फैल गया। 1905 मे ही रूस-जापान युद्ध में जापान की विजय हुई। प्रथम विश्व युद्ध (1914-18) भी घटित हुआ। जापान की विजय ने राष्ट्रीयता के विश्वास को दृढभूमि प्रदान

1. डॉ. रत्नाकर पाण्डे, हिन्दी साहित्य सामाजिक चेतना, पृष्ठ 2

चाय, बीमा, और बैंक आदि में लगी पूँजी 45 करोड़ पौंड तक पहुंच चुकी थी।

ब्रिटेन के जो आर्थिक मनसूबे थे उनको स्वदेशी आन्दोलन से बड़ा धक्का लगा। 1917 में ब्रिटिश आयात 16 प्रतिशत कम हुआ। देश के बुनकर उद्योग और देशी उद्योग धन्धों को सफलता भी मिलने लगी। कच्चा माल विदेश जाता था और ब्रिटेन के उत्पादन की सबसे बड़ी मण्डी भारत था। 1924 में भारत से अन्न और कच्चा माल दो करोड़ बीस लाख पौंड के मूल्य का निर्यात हुआ। वैसे, 1900 तक ही चौबीस दुर्भिक्ष पड चुके थे, जिससे देश आर्थिक रूप से जर्जर हो चुका था। फिर भी विदेशी शासन ऐश्वर्य और प्रदर्शन पर पर्याप्त खर्च कर रहा था। 1903 में कर्जन के विराट् दरबार में 1 लाख 80 हजार पौंड खर्च किया गया। इस प्रकार द्विवेदी युग में आर्थिक दुरवस्था से देश की जनता गुजर रही थी।

स्वदेशी आन्दोलन की भूमिका को क्षत-विक्षत करने के लिए शासकों ने हिन्दू-मुस्लिम प्रश्न को बल दिया। 1906 तक मुसलमानों को इतना प्रोत्साहन मिलने लगा कि मुस्लिम लीग की स्थापना हो गई। यह विभेद की दृष्टि बड़ी घातक सिद्ध हुई। 1909 के शासन सुधार में पृथक् निर्वाचन की व्यवस्था हुई जिसका उद्देश्य हिन्दू-मुस्लिम साम्प्रदायिकता को बढ़ाकर आन्दोलन की भावना को शिथिल करना था। 1916 तक राष्ट्रीय नेता अपने विरोध के द्वारा इस विभाजन की नीति को असफल करते रहे। अन्त में शासकीय कुचक्र सफल हुआ।

सामाजिक पुनरुत्थानवादी आन्दोलन को साहित्य ने भी प्रेरणा और शक्ति प्रदान की। साहित्यकारों और पत्रकारों ने शिक्षित वर्गों में राजनीतिक जागरुकता पैदा की। अपने देश के अतीत को और अतीतवर्ती मानवतावादी आदर्शों को उजागर करके साहित्यकार ने एक वैचारिक क्रान्ति और सांस्कृतिक आध्यात्मिकता को जन्म दिया। इस प्रकार द्विवेदी युग साहित्यिक विकास और विचार परिवर्तन का काल है।

एक मत इस प्रकार है : "उस समय शिक्षा पद्धति के दो प्रकार थे। स्कूली शिक्षा में यथार्थ और वैज्ञानिकता का प्रवेश हो चुका था तथा घर की शिक्षा में वीरोचित कल्पना प्रधान प्रवृत्तियों का आधिक्य रहता था। जीवन की भावना प्रधान स्कूली शिक्षा ने देश के सुशिक्षितों को भौतिकवाद की ओर प्रेरित किया और पाश्चात्य चकाचौंध की परम्परा में आकंठ निमग्न नए शिक्षित लोग कोई अनुकरणीय तत्व और आदर्श भारतीय परम्परा से ग्रहण न कर सके। दूसरी ओर देश में एक ऐसा दल भी था जो संस्कृत साहित्य के अनुकरण पर सब कुछ चाहता था।[1] जो स्वस्थ

1. डा. रत्नाकर पांडे, हिन्दी साहित्य : सामाजिक चेतना, पृ. 95

की। प्रथम विश्व युद्ध ने भारतीय सेना की अभूतपूर्व वीरता का सिक्का पाश्चात्य जगत पर बिठा दिया।

प्रथम विश्वयुद्ध ने केवल योरोप को ही नहीं, समस्त विश्व को झकझोर दिया था। सारे संसार ने दानवी सहार को आँखों से देखा। जघन्य हिंसा व्यापार से भारत भी उद्विग्न हो उठा। मनुष्य का मानसिक, सामाजिक और आर्थिक जीवन कुण्ठित सा हो गया। भारत में चाहे इस युद्ध की विभीषिका का साहित्य पर प्रत्यक्ष प्रभाव परिलक्षित न हो, किन्तु यहां मानवतावादी आदर्श दृष्टि का प्रादुर्भाव हुआ। धर्म निरपेक्ष मानवतावाद और राष्ट्रीयता का आदर्श स्थापित किया गया। मानववाद के मार्ग में जाति भेद का जो रोड़ा था, उसके प्रति बौद्धिक चेतना जागरुक हुई। भारत मे ही नही, ससार मे ही अनुदार और संकुचित धार्मिक दृष्टि मानवतावादी दृष्टि से प्रताडित हुई।

राष्ट्रीय स्वार्थों से भी मानवतावाद की प्रतियोगिता थी। इसी सन्दर्भ में अन्तर्राष्ट्रीय मानवतावाद अंकुरित होने लगा। सघर्ष की अपेक्षा समन्वय की शक्ति को पहचाना जाने लगा।

तिलक, लाजपतराय और विपिनचन्द्र पाल के उग्र विचार स्वदेशी आन्दोलन के मूल मे थे। 1904 मे कर्जन ने इण्डियन सिविल सर्विस में भारतीयों को स्थान देने का विरोध किया। इससे भारत का शिक्षित मानस क्षुब्ध हुआ, उत्तेजित भी हुआ।[1] 1905 बगभग की घोषणा ने बगाल की उग्र राष्ट्रीयता को दृढ़तर बनाया। इससे हिन्दू-मुस्लिम वैमनस्य भी बढ़ा। 1906 मे क्रान्तिकारी आन्दोलन को दबाने के लिए विस्फोटक पदार्थों का प्रयोग किया गया। पृथक मताधिकार की व्यवस्था की गई। जिससे कि आन्दोलन दुर्बल पड़े।[2] समाचार पत्र एक्ट के द्वारा विचार स्वातंत्र्य पर अंकुश लगाया गया। बगभग आंदोलन ने स्वतन्त्रता की ओर तेजी से से प्रगति की।

अंग्रेजों तथा उनके समर्थक वर्गों के शोषण के कारण किसानों की दशा शोचनीय हो गई। जमींदार तथा किसानों के बीच उस समय 50 से अधिक स्वार्थी मध्यस्थ वर्ग थे।[3] 1911 में भारत पर, ग्राम ऋण तीन अरब रुपये के लगभग था।[4] 1924 में भारतीय औसत आय तीन में से दो व्यक्तियो के भोजन भर की थी।[5] ब्रिटिश पूँजीवाद भारत मे जड़ें जमा चुका था। 1914 में ब्रिटिश की रेल,

1. गुरमुख निहालसिंह, भारत का वैधानिक एवं राष्ट्रीय विकास (अनु. सुरेश सिन्हा) पृ. 154-55
2. मोरारजी देसाई, भारतीय एकता स्वप्न जो सत्य बना, पृ. 18
3. साइमन रिपोर्ट, भाग 1 पृ. 340
4. इण्डियन एकोनोमिक्स, जथार एण्ड वेरी, (1933) भाग 1 पृ. 269
5. दि वेल्थ एण्ड टैक्सेबिल कैपेसिटी ऑफ इण्डिया (1924) पृ. 253

चाय, बीमा, और बैंक आदि में लगी पूँजी 45 करोड़ पौंड तक पहुंच चुकी थी।

ब्रिटेन के जो आर्थिक मनसूबे थे उनको स्वदेशी आन्दोलन से बड़ा धक्का लगा। 1917 में ब्रिटिश आयात 16 प्रतिशत कम हुआ। देश के बुनकर उद्योग और देशी उद्योग धन्धों को सफलता भी मिलने लगी। कच्चा माल विदेश जाता था और ब्रिटेन के उत्पादन की सबसे बड़ी मण्डी भारत था। 1924 में भारत से अन्न और कच्चा माल दो करोड़ बीस लाख पौंड के मूल्य का निर्यात हुआ। वैसे, 1900 तक ही चौबीस दुर्भिक्ष पड़ चुके थे, जिससे देश आर्थिक रूप से जर्जर हो चुका था। फिर भी विदेशी शासन ऐश्वर्य और प्रदर्शन पर पर्याप्त खर्च कर रहा था। 1903 में कर्जन के विराट् दरबार में 1 लाख 80 हजार पौंड खर्च किया गया। इस प्रकार द्विवेदी युग में आर्थिक दुरवस्था से देश की जनता गुजर रही थी।

स्वदेशी आन्दोलन की भूमिका को क्षत-विक्षत करने के लिए शासकों ने हिन्दू-मुस्लिम प्रश्न को बल दिया। 1906 तक मुसलमानों को इतना प्रोत्साहन मिलने लगा कि मुस्लिम लीग की स्थापना हो गई। यह विभेद की दृष्टि बड़ी घातक सिद्ध हुई। 1909 के शासन सुधार में पृथक् निर्वाचन की व्यवस्था हुई जिसका उद्देश्य हिन्दू-मुस्लिम सांप्रदायिकता को बढ़ाकर आन्दोलन की भावना को शिथिल करना था। 1916 तक राष्ट्रीय नेता अपने विरोध के द्वारा इस विभाजन की नीति को असफल करते रहे। अन्त में शासकीय कुचक्र सफल हुआ।

सामाजिक पुनरुत्थानवादी आन्दोलन को साहित्य ने भी प्रेरणा और शक्ति प्रदान की। साहित्यकारों और पत्रकारों ने शिक्षित वर्गों में राजनीतिक जागरुकता पैदा की। अपने देश के अतीत को और अतीतवर्ती मानवतावादी आदर्शों को उजागर करके साहित्यकार ने एक वैचारिक क्रान्ति और सांस्कृतिक आध्यात्मिकता को जन्म दिया। इस प्रकार द्विवेदी युग साहित्यिक विकास और विचार परिवर्तन का काल है।

एक मत इस प्रकार है : "उस समय शिक्षा पद्धति के दो प्रकार थे। स्कूली शिक्षा में यथार्थ और वैज्ञानिकता का प्रवेश हो चुका था तथा घर की शिक्षा में वीरोचित कल्पना प्रधान प्रवृत्तियों का आधिक्य रहता था। जीवन को भावना प्रधान स्कूली शिक्षा ने देश के सुशिक्षितों को भौतिकवाद की ओर प्रेरित किया और पाश्चात्य चकाचौंध की परम्परा में आकंठ निमग्न नए शिक्षित लोग कोई अनुकरणीय तत्व और आदर्श भारतीय परम्परा से ग्रहण न कर सके। दूसरी ओर देश में एक ऐसा दल भी था जो संस्कृत साहित्य के अनुकरण पर सब कुछ चाहता था।[1] जो स्वस्थ

1. डा. रत्नाकर पांडे, हिन्दी साहित्य : सामाजिक चेतना, पृ. 95

विचारक या लेखक थे, वे दोनों ही प्रकार के शिक्षा के उत्तराधिकार से स्वस्थ ग्रौर श्रेष्ठ के चुनाव के पक्ष में थे। पाश्चात्य जगत से प्राप्त तत्वों को पचाकर यह वर्ग अपने साहित्य के ज्ञान कोश को भर रहा था।

सन् 1853 में चार्ल्स ड[1] वोलियन ने पालियामेंट के सामने कहा था "हम लोग (अंग्रेज अधिकारी) जो कुछ कर रहे हैं उसका उद्देश्य इस प्राचीन हिन्दू संस्था के उन्नायकों के साथ अनुचित उत्तेजना पूर्ण संघर्ष में प्रवेश करना नहीं है वरन् इस देश के निवासियों को एक अत्यन्त उत्कृष्ट ज्ञान मन्दिर का द्वार उद्‌घाटित करने वाली बिल्कुल नयी कुन्जी देना है।" इसमें सन्देह नहीं कि द्विवेदी युगीन साहित्यिक-विचार ग्रौर भारतीय विद्या (Indology) के विद्यार्थी को अपने ही अतीत की नवीन व्याख्या देने की दृष्टि प्राप्त हो रही थी। अपनी थाती को नवीन बुद्धिवादी तर्कों से चमकाने की प्रेरणा इनको मिल रही थी। चाहे अंग्रेजों का उद्देश्य कुछ भी रहा हो, पर नवीन विश्लेषणात्मक चिन्तन पद्धति अवश्य हमें मिली।

इस युग में अंग्रेजी शिक्षा नीति सफल हुई। इसका सम्बल लेकर नवीन प्रतिभाग्रों ने या तो रूढ़ि के बंधनों से मुक्ति प्राप्त की अथवा नवीन तर्क प्रणाली से रूढ़ियों ग्रौर परम्पराग्रों को जीवत बनाया। नवीन शिक्षा प्रणाली ने हमारी सुधार भावना को तीव्र बनाया ग्रौर सामाजिक असमानता को एक धक्का भी दिया।

इस नवीन शिक्षा ने मनुष्य की महिमा में अपार विश्वास उत्पन्न किया। नवीन मानववादी दृष्टि का उदय हुआ। पुरानी धर्मभावना या परलोक भावना का कैंचुल निरर्थक हो गया। यूरोपीय देशों की नवीन राष्ट्रीयता ग्रौर प्रजातन्त्र के ग्रादर्श हमारे चिन्तन में स्थान पाने लगे।

रवीन्द्र ने लिखा है : "यदि हम विश्व को सत्तावान वस्तुग्रों का संयोग मात्र समझते हैं, एक नियम, नियन्त्रित व्यवस्थाभर मानते है तो हमारी चेतना अपूर्ण है। किन्तु यदि हमारी चेतना यह जान लेती है कि समस्त वस्तुएं ग्रात्मिक रूप से जुड़ी हुई हैं ग्रौर इसीलिए ग्रानन्ददायी हैं तो हमारी चेतना परिपूर्ण है। इस विश्व का चरम प्रयोजन यह है कि हम अपनी सहानुभूति को विस्तृत करके इस विश्व में अपना साक्षात्कार करें—अपने को विश्व से अलग करके उस पर हावी होने के बजाय उसे समझें ग्रौर उसके साथ अपने को पूर्ण रूप से एकाकार करलें"[2] सामाजिक चेतना अपने से भिन्न अन्य पदार्थों का ज्ञान या संवेदन कराती है। इस प्रकार सामाजिक चेतना मनुष्यों की सत्तात्मकएकता का ही धर्म है। इसी सामाजिक चेतना के ग्राधार पर मनुष्य पशुत्व से ऊपर उठता है। मानवीय सभ्यता का विकास इसी

---

1. वही, पृ. 95 पर उद्धृत।
2. नवनीत मई सन् 1966 ई पृ. 46

चेतना के आधार पर होता है। इसी में मनुष्यत्व, सहअस्तित्व, सहबन्धुत्व, सहजीवन के बीज अन्तर्निहित हैं अनेक भौतिक प्रवृत्तियों के विकास, अवसान और आत्मसंघर्ष के द्वन्द्व से सामाजिक चेतना अक्षुण्ण रूप से प्रवहमान रहती है।

ऐतिहासिक परिप्रेक्ष में भी सामाजिक चेतना को समझा जा सकता है। प्रत्येक समाज मे कुछ परम्परावद्ध धारणाएं चली आती हैं। किसी नूतन विचार-धारा के प्रवेश से अथवा अन्य कारणों पर जब इन धारणाओं में प्रगति मूलक परिवर्तन होता है तो समाज में एक नवीन चेतना की जागृति का क्षण उपस्थित होता है। यह चेतना सामाजिक वातावरण के संसर्ग से विकसित होती है। नवोदित चेतना और वातावरण के संसर्ग से ही मनुष्य का चरित्र नियमित होता है। चरित्र से ही वास्तविकता प्रकट होती है। इसी से समाज मे सक्रियता आती है।

समाज में परम्परागत रूढ़ियों के कारण जो जड़ता आ जाती है और प्रतिकूल परिस्थितियों मे देश या जाति की अधोगति हो जाती है, उनको जो विचारधारा ललकारे और समाज को पुनरुज्जीवित करे, उसी को सामाजिक चेतना कहा जा सकता है।

इस युग मे वर्ग संघर्ष एक ऐतिहासिक तत्व के रूप में सामने आया। समाज में वर्ग संघर्ष अनेक रूप धारण करता है। मानसिक स्तर पर पहले वलिष्ट होकर यह विध्वंसात्मक रूप धारण कर लेता है। क्रम इस प्रकार रहता है—वर्ग वैषम्य श्रेणी संघर्ष वर्ग युद्ध। वर्ग संघर्ष की स्थिति से पूर्व एक वर्गहीन समाज की स्थिति मानवीय विकास के आरम्भ मे कल्पित की जाती है। उस समय उत्पादन के साधनों पर समाज का नियन्त्रण था। व्यक्ति का आर्थिक शोषण सम्भव नहीं था। आर्थिक वैषम्य भी उस समय नहीं था। सामन्तवाद, पूंजीवाद और यान्त्रिक सभ्यता के विकास के फलस्वरूप आर्थिक वैषम्य बढ़ता गया और वर्ग संघर्ष एक ऐतिहासिक तत्व बन गया।

मार्क्सवादी दृष्टि से समस्त साहित्य इस वर्गवादी संघर्ष की ही अभिव्यक्ति है। पहले साहित्य का गठबन्धन उच्च और सत्तारूढ़ वर्गों से था। परन्तु धीरे-धीरे साहित्य भी सर्वहारा वर्ग के साथ आया और उसके आर्थिक क्रान्ति मूलक यथार्थ को उसने अभिव्यक्ति देना आरम्भ किया।

सामंतशाही वैज्ञानिक विकास के साथ शिथिल होती है। सामंतीय अर्थ व्यवस्था के भंग होने पर उत्पादन के साधन अन्य कुछ व्यक्तियों के हाथों में केन्द्रित होने लगते हैं। यही पूंजीवाद का उदय है। पंद्रहवी शती में जब समुद्री व्यापार बढ़ा तो बाजार की सीमाएं बढ़ीं : उपभोक्ताओं की संख्या तथा मांगों मे वृद्धि हुई। सामंतवादी अर्थ व्यवस्था आवश्यकताओं की पूर्ति करने मे असमर्थ हो गई। इसी भूमिका में पूंजीवाद का उदय हुआ। श्रमिक वर्ग भी उत्पन्न हुआ। सामंत और किसान की

# ३.२ हिन्दी प्रतिमानों की खोज

आधुनिक हिन्दी समीक्षा सुधार, नवजागरण और पुनरुत्थान की भूमियों से ही जीवन लेकर अपनी प्रारम्भिक अस्मिता को प्रमाणित करती है। ग्रहण, नव-चिंतन और मूल्य चेतना आधुनिक हिन्दी समीक्षा के विविध आयाम घटित करते हैं। भारतेन्दु युगीन कोशिशें द्विवेदी युगीन परिवेश में आकर सुनिश्चित कार्यक्रमों में बदल जाती हैं। समीक्षा एक ओर दृष्टि वैविध्य विकसित करती है तो दूसरी ओर और गहरे उतरने के लिए बेचैन है। शाश्वत मानवता और राष्ट्रीयता के आधारों को लेकर समीक्षा अग्रगामी परिणतियां लेकर चलती हैं। संक्षेप में हिन्दी की आधुनिक समीक्षा की स्थिति और सम्भावना को देख लेना है।

हिन्दी में नवीन समीक्षा पद्धति का आगमन 19वीं शती के पिछले दशकों में हुआ।[1] प्रारम्भ में आलोचकों का कार्य केवल छिद्रान्वेषण ही माना जाता था। फिर पुस्तक परिचय छपते थे। द्विवेदी युगीन समीक्षा कुछ संस्कृत कवियों की समीक्षा से प्रारम्भ हुई।[2] वैसे भविष्य में उदित और विकसित होने वाली सभी प्रकार की समीक्षा शैलियों[3] का बीजारोपण द्विवेदी युग में हुआ। यदि ठीक से देखा

---

1. इस का प्रारम्भ बदरीनारायण उपाध्याय 'प्रेमघन' के 1882 में लिखे निबन्धों से माना जाता है। इन्होंने लाला श्री निवासदास के 'संयोगिता स्वयवर' के नाट्य दोष दिखलाए और गदाधरसिंह द्वारा अनुदित 'बंग विजेता' की भाषा सम्बन्धी त्रुटियों की ओर संकेत किया।
2. महावीर प्रसाद द्विवेदी जी ने 'कालिदास की निरंकुशता' में उनकी भाषा सम्बन्धी त्रुटियों की ओर संकेत किया है। द्विवेदी जी ने 'विक्रमांक देव चरित्र चर्चा, और 'नैषद चरित्र चर्चा' में आलोच्य कृतियों का परिचयात्मक निरूपण किया।
3. प्रभावात्मक, अनुभवात्मक, ऐतिहासिक, मनोवैज्ञानिक, निर्णयात्मक, अभिव्यञ्जनावादी, नैसर्गिक, जीवन वृत्तांतिक, कार्यात्मक, क्रियात्मक, तात्विक आदि समीक्षा शैलियां।

जाये तो बीसवीं शती के आरम्भ में ही आलोचना की आवश्यकता का अनुभव किया गया। समाचार पत्रों और पत्रिकाओं में पुस्तक-समीक्षा स्तम्भ चलने लगा। समालोचना के सैद्धान्तिक पक्ष की ओर भी ध्यान गया।[1] पाश्चात्य आलोचना पर भी हिन्दी के प्रारम्भिक आलोचकों का ध्यान गया। हिन्दी आलोचना को रूप देने में कुछ प्रारम्भिक पत्र-पत्रिकाओं का भी महत्त्वपूर्ण योगदान रहा : माधव प्रसाद मिश्र के सम्पादन में 'सुदर्शन' (काशी 1900), तथा चन्द्रधर शर्मा गुलेरी के सम्पादन में 'समालोचक' (जयपुर, 1902) तथा महावीर प्रसाद द्विवेदी के सम्पादन में 'सरस्वती' (1903) का प्रकाशन हुआ। इनमें पुस्तकों की आलोचनाएं आने लगीं। आधुनिक समीक्षा के प्रारम्भकर्त्ता के रूप में प महावीर प्रसाद द्विवेदी को माना जा सकता है, चाहे आलोचना का शैशव इनसे पूर्व आरम्भ हो गया हो।

महावीर प्रसाद द्विवेदी ने रीतिकाल में लिखी गई टीकाओं की समीक्षा शैली और कविता के विषय और शैली से सम्बन्धित रूढ़ियों से हिन्दी समीक्षा को मुक्त किया। साथ ही पुस्तक समीक्षा को राग, द्वेष, पूर्वाग्रह आदि विकृतियों से भी मुक्त किया और न्यायपूर्ण, तटस्थ समीक्षा पद्धति का सूत्रपात किया। समीक्षा के क्षेत्र में नवीन आदर्श की भी प्रतिष्ठा द्विवेदी जी ने की। आदर्शवादी समीक्षक की दृष्टि से इन्होंने साहित्य में उदात्त वस्तु का पक्ष लिया। कालिदास, भवभूति, भारवि और श्री हर्ष के लक्ष्य साहित्य के आधार पर उन्होंने जिस आलोचनादर्श की स्थापना की, उसके आधार पर भक्त कवियों की तुलना में रीतिकाल के कवियों को नीचा सिद्ध किया। भारतेन्दु की रचनाओं को भी इन्होंने श्रेष्ठ माना। इनसे तत्कालीन या समसामयिक रचनाओं की समीक्षा की आलोचना की आवश्यकता को बल मिला।

समीक्षक के रूप में द्विवेदी जी का ध्यान विशेष रूप से साहित्यिक मूल्यों के नियमन, भाषा की शुद्धता और स्थिरता की ओर रहता था।

द्विवेदी युग में भारतीय साहित्य और भाषा के सम्बन्ध में पाश्चात्य विद्वानों की शोध दृष्टि उत्पन्न हुई। प्राचीन अतीत की उपलब्धियों और गरिमा के प्रति अनुराग जगा। प्राचीन कवियों के समय, उनके जीवन चरित्र तथा लुप्त कृतियों के अन्वेषण और प्रकाशन के रूप में शोध दृष्टि प्रतिफलित होने लगी। पहले संस्कृत

---

1. नागरी प्रचारिणी पत्रिका (प्रथम भाग) में रत्नाकर जी का पोप के ऐसे ऑन क्रिटिसिज्म' का पद्यानुवाद 'समालोचनादर्श' और गंगा प्रसाद अग्निहोत्री का 'समालोचना' लेख छपे। (1897)

कवियों पर शोध-परक दृष्टिपात किया गया : अनुवाद भी हुए[1] और स्वतन्त्र रूप से भी प्राचीन कवियों पर अनुसंधानपरक लेख लिखे गये[2]—

नागरी प्रचारिणी सभा का कार्य अज्ञात हिन्दी ग्रंथों की खोज की दिशा में महत्व ग्रहण करने लगा। डा श्यामसुन्दर दास, श्याम विहारी मिश्र और शुकदेव विहारी मिश्र ने हजारों लुप्त-गुप्त पुस्तकों की खोज की और उनका विवरण भी प्रकाशित किया गया। इन्हीं विवरणों और पुस्तकों की प्रतिलिपियों के आधार पर हिन्दी का शोध-पूर्ण इतिहास सम्भव हो सका। ना. प्र. पत्रिका में शोध और शोध-परक समीक्षा से सम्बन्धित लेख भी प्रकाशित होते रहते थे।[3]

द्विवेदी युग की शोध चेतना की सबसे बड़ी उपलब्धि है—साहित्येतिहास की चेतना का विकास। हिन्दी भाषा के इतिहास को प्राकृत के और अपभ्रंश की परिप्रेक्ष में देखा गया।[4] अन्य भाषाओं के साहित्येतिहास भी लिखे गये[5] और हिन्दी साहित्य का इतिहास भी।[6] इस चेतना का परम् विकास आ. शुक्ल के 'हिन्दी साहित्य का इतिहास' में देखा जा सकता है। समकालीन युग में स्वतन्त्र रूप से साहित्य के इतिहास-दर्शन का भी विकास हुआ।

---

1. सरजू प्रसाद मिश्र ने 'भारतवर्षीय संस्कृत कवियों का समय निरूपण' ग्रन्थ का बंगला से, गंगा प्रसाद अग्निहोत्री ने 'संस्कृत कवि पंचक' का मराठी से, हिन्दी में अनुवाद किया।
2. महावीर प्रसाद द्विवेदी के 'विक्रमांक देव चरित चर्चा', 'नैषध चरित चर्चा', किशोरी लाल गोस्वामी ने 'अभिज्ञान शाकुंतल' और 'पद्मपुराण', (ना. प्र. पत्रिका, 1900), गुलेरी जी ने 'विक्रमोर्वशीय' जैसे लेख स्वतन्त्र रूप से लिखे।
3. पत्रिका के प्रथम वर्ष में ही राधाकृष्ण दास के 'नागरीदास का जीवन चरित', 'मुसल्मानी दफ्तरों में हिन्दी' नामक लेख छपे। एडविन ग्रिब्स ने 'गोसाईं तुलसी दास का जीवन चरित' (1819) तथा राधाकृष्ण दास ने 'सूरदास का जीवन चरित' (1900) लेख लिखे। डा श्यामसुन्दर दास के 'बीसलदेव रासो' और 'हिन्दी का आदि कवि' नामक लेख भी छपे। पृथ्वीराज रासो की प्रमाणिकता के सम्बन्ध में गो. ही. ओझा, मोहनलाल विष्णुलाल पड्या और श्यामसुन्दर दास जी के गम्भीर लेख छपे। इनके अतिरिक्त और भी शोध-परक लेख छपे। चन्द्रधर शर्मा गुलेरी का 'पुरानी हिन्दी', लेख विशेष रूप से उल्लेखनीय है।
4. 'हिन्दी पर प्राकृत प्रभाव', (जयमोहन वर्मा) तथा 'पुरानी हिन्दी' (चन्द्रधर शर्मा गुलेरी) जैसे निबन्ध इसके प्रमाण हैं।
5. 'गुजराती साहित्य का इतिहास' (गणपति जानकीराम दुबे) तथा प्राचीन 'जैन साहित्य' (पूर्ण चन्द्रनाहर) को प्रमाण के रूप में लिया जा सकता है।
6. खोज रिपोर्ट के आधार पर लिखा हुआ 'मिश्रबन्धु विनोद' इसी प्रकार का एक प्रयत्न है (प्रकाशित, 1915 : तीन भाग)। इसी के आधार पर हिन्दी साहित्य को चार कालों में विभाजित किया गया।

सैद्धान्तिक आलोचना के क्षेत्र भारतीय में काव्यशास्त्र के प्रमुख चार सिद्धातों[1] का परिशीलन इस युग में हुआ। रीतिकालीन हिन्दी आचार्यों के सिद्धान्तों का भी अध्ययन किया गया। कई सैद्धान्तिक ग्रन्थों की रचना इस युग मे हुई।[2] सैद्धान्तिक ग्रन्थो के हिन्दी अनुवाद भी प्रस्तुत किए गये।[3]

शास्त्रीय समीक्षा के क्षेत्र मे भी कई प्रयत्न सामने आये। मिश्र बन्धुग्रो ने पहली आलोचना 'सरस्वती' (सितम्बर, 1900) में लिखी। इसमें गुण और रस विवेचन के आधार पर साहित्य की आलोचना की पद्धति की ओर सकेत है। श्रीधर पाठक ने भूषण पर सैद्धान्तिक समीक्षा (1904) लिखी इसमें रस निष्पत्ति, अलकार निरूपण, गुण दोप विवेचन को आधार माना गया है। 'मिश्रबन्धुओं' का 'हिन्दी नवरत्न' भी शास्त्रीय समीक्षा का आधार लेकर ही चला है। इसमें व्यक्तिगत रुचि को भी साथ-साथ रखा गया है।

आ शुक्ल ने शास्त्रीय समीक्षा की आधुनिक प्रतिमानों के परिप्रेक्ष मे नितान्त नवीन दिशा प्रदान की। साहित्य सिद्धान्तो को तुलसी के साहित्य दर्शन और लोक मंगल, पाश्चात्य समीक्षा सिद्धान्तों और नवीन सामाजिक चेतना से सम्बद्ध करके, एक नवीन प्रतिमान और निष्कर्ष की सृष्टि की थी।

रत्नाकर जी ने 'ऐसेज ऑन क्रिटिसिज्म' का हिन्दी अनुवाद 'समालोचना-दर्श' नाम से प्रकाशित कराया। पदुमलाल पुन्नालाल बख्शी ने 'विश्व साहित्य' में पश्चिमी साहित्य सिद्धान्तो पर प्रकाश डाला। श्यामसुन्दर दासजी ने 'साहित्यालोचन' (1922) मे पूर्वी और पश्चिमी साहित्य सिद्धान्तों को साथ साथ रख कर देखा।

पाश्चात्य समीक्षा का सूक्ष्म अध्ययन करके भारतीय समीक्षा सिद्धान्त के साथ उनका सामजस्य करना आ. शुक्ल के कृतित्व मे देखा जा सकता है। विशेष रूप से उन्होने रिचर्ड्स और इलियट के सिद्धान्तों का भारतीय दृष्टि से परिशीलन किया। आगे यह सूत्र और अधिक विकसित होता चला गया।

पद्मसिंह शर्मा ने 'बिहारी और फारसी कवि सादी' (सरस्वती, जुलाई, 1907) नामक तुलात्मक समीक्षा का निबन्ध लिखा। शर्मा जी ने तुलनात्मक शैली

---

1. रसवाद (भरत), ध्वनिवाद (आनन्द वर्द्धन और मम्मट), अलंकारवाद (मम्मट और दण्डी), रीतिवाद (वामन) और वक्रोक्तिवाद (कुंतक)
2. प्रमुख ये हैं नवरस (बाबूराम विसारिया) 'अलकार प्रकाश' और 'काव्य कल्पद्रुम' (कन्हैयालाल पोद्दार), 'भारती भूषण' (अर्जुनदास केडिया), 'अलंकार मंजूषा' (लाला भगवान दीन), 'छन्द प्रभाकर' (जगन्नाथ प्रसाद भानु) 'काव्य प्रभाकर' (भानु) आदि।
3. शालिग्राम शास्त्री ने 'साहित्य दर्पण' का अनुवाद हिन्दी मे किया। इन्होने 'कविप्रिया' और 'रसिक प्रिय' की टीकाएं भी लिखीं।

में ही एक और लेख 'विभिन्न भाषाओं के समनार्थी पद्य' (सरस्वती के कई अंकों में प्रकाशित: 1911 में समाप्त) लिखा। इनका ही एक और लेख 'भिन्न कविताओं के बिम्ब-प्रतिबिंब भाव' अगस्त, 1909) छपा। मिश्रबन्धुओं ने तुलनात्मक आधार पर तुलसी को प्रथम, सूर को द्वितीय और देव को तीसरा स्थान दिया था। पद्मसिंह शर्मा ने 'बिहारी सतसई' नाम से एक विस्तृत आलोचना लिखी जिसमें बिहारी को देव से ऊँचा ठहराया गया। इनके तर्कों का उत्तर कृष्ण बिहारी मिश्र ने 'देव और बिहारी' नामक ग्रंथ में दिया। लाला भगवान दीन ने भी 'बिहारी और देव' नामक पुस्तक में बिहारी को देव से ऊँचा सिद्ध किया। कृष्ण बिहारी मिश्र ने 'बिहारी और दास' (मर्यादा, 1921) नामक तुलनात्मक लेख लिखा। बिहारी और देव को लेकर जो तुलनात्मक समीक्षाएं लिखी गयी उनमें कुछ दुराग्रह आ जाने से तुलनात्मक समीक्षा के लिए आवश्यक तटस्थता कुछ भंग हुई। न्याय पूर्वाग्रहों में उलझ गया।

इसको तुलनात्मक समीक्षा का आरम्भिक बिन्दु ही कहा जा सकता है जिसका विकास आगे चलकर तुलनात्मक अध्ययन के वृहत्तर कार्यक्रमों में हुआ।

इस क्षेत्र के प्रतिनिधि समीक्षक पं रामचन्द्र शुक्ल हैं। इन्होंने पाश्चात्य और भारतीय समीक्षा सिद्धान्तों को तटस्थ दृष्टि से देखा है। दोनों के स्वस्थ समन्वय का भी शुक्ल जी ने प्रयास किया। रूढ़िवादी दृष्टि से इन्होंने हिन्दी समीक्षा को उन्मुक्त किया। नवीन साहित्यिक मनोभूमि को समझने और समझाने की दृष्टि से आपका योगदान महत्त्वपूर्ण है। पूर्ववर्ती समीक्षा पद्धतियों का आपने नियमन भी किया और उन्हें वैज्ञानिक व्यवस्था भी प्रदान की। नवीन साहित्यादर्श के विचार को स्पष्ट और प्रतिष्ठित किया। 'मूल आदर्श' शब्द के रूप में 'लोक-संग्रह' शब्द का प्रचलन हुआ। इस शब्द के पीछे तुलसी का व्यक्तित्व और कृतित्व है। लोक-सग्रह और रमीमांसा के आधार पर उन्होंने हिन्दी समीक्षा के प्रतिमान का निर्माण किया। सम्भवत: शुक्ल जी ने भारतेन्दु कालीन लेखकों से साहित्य-संस्कार प्राप्त किये और द्विवेदी युग के परिप्रेक्ष में उनको विकसित किया।

आ. शुक्ल की विश्लेषणात्मक समीक्षा पद्धति मे बुद्ध की करुणा,[1] तुलसी का लोक-सग्रह, सुधारवादी दृष्टि से प्रेरित व्यंग्य, गांधीवाद जीवनादर्श, रस-सिद्धान्त नवोदित सामाजिक चेतना का सूत्र विधान है।

संक्षेप में यह कह जा सकता है कि द्विवेदी युग मे वैचारिक पद्धतिगत और शिल्पगत वे सारे तत्व मिल जाते हैं जो अपने समकालीन विकास के लिए अवसर

---

1. 'बुद्ध चरित' के रचयिता के रूप में चाहे उन्हें प्रसिद्धि न मिली हो किन्तु बुद्ध की करुणा, संस्कार के रूप में, उनके व्यक्तित्व में समा गई।

की प्रतीक्षा में हैं। प्रयोगशीलता बढ़ती जाती है और अस्तित्ववादी जैसे दर्शनों की ओर आकर्षण अधिक होता जाता है। समकालीन युग और द्विवेदी युग के बीच रोमांसवाद का युग आता है जो तेजी के साथ समकालीन परिणतियों में लीन हो जाता है। उसके पश्चात् जो कुछ घटित हुआ वह अधिक परिवर्तनशील, प्रयोगशील, अस्वीकारात्मक, परम्परा की अनास्था से युक्त, विसंगत और अपने को प्रतिष्ठित करने की बेचैनी को लिए हुए है। भारतीय तत्व पाश्चात्य प्रभाव के सामने कुछ ठिठकने लगते हैं और मनुष्य अपने आहत अहम् और विकलांग अस्तित्व की खोज और सुरक्षा में लग जाता है। जीवन की विकृतियों, पाप भावनाओं और कदाचारित में जीवन का यथार्थ दिखलाई पड़ने लगता है। इस युग के कुछ प्रतिमान भी है। इन प्रतिमानों पर आगे विचार किया गया है।

## ३.३ सत्यं शिवं सुन्दरम्

जब आधुनिक युग इतिहास में तैर आता है तब आधुनिकता का वहन करने के लिए विशिष्ट अभिव्यक्तियां जन्म लेती हैं। साहित्य नई प्रतिबद्धताओं का अनुभव करता है और व्यक्ति, समाज तथा साहित्य के बीच नये रिश्ते कायम करके एक नयी भाव-प्रवणता को जन्म देता है। यह भाव-प्रवणता इतिहास में अभूतपूर्व नहीं होती। केवल युगीन मानसिकता के अनुसार इसको नये तेवर और नये मुहावरे देकर इस मिजाज को इतिहास के साथ जोड़ दिया जाता है। यह सब करने के लिए साहित्य कुछ नवीन मूल्यों और मूल्यांकन के प्रतिमानों को पैदा करता है या ग्रहण करता है।

भारतेन्दु युग से लेकर लगभग छायावादी युग तक हिन्दी साहित्य में जो आधुनिकता स्पंदित है उसमे किसी न किसी रूप से सत्यं शिवं सुन्दरं का रूप व्याप्त है। सुधारवादी चेतना शिव के तत्त्व से अनुप्राणित है और आधुनिक युग के सजग आलोचक पंडित रामचन्द्र शुक्ल का साहित्यिक मूल्यांकन शिव की शक्तियों को ही व्यवहृत करता है। छायावादी मूल्यांकन का आधारभूत सिद्धान्त सुन्दर है जो जाने-अनजाने सत्य और शिव का संस्पर्श कर लेता है। ब्रह्मसमाज से प्रभावित या उससे संपृक्त साहित्य मनीषी इस सूत्र के आधार पर ही साहित्य की रचना और मूल्यांकन करने के पक्षपाती रहे। महर्षि देवेन्द्र नाथ ठाकुर और विश्व कवि रवीन्द्र की अनुभूतियों मे सत्य शिव और सुन्दर का घोल बहुत गहरे चला गया है। चाहे इस सूत्र का आयात बाहर से हुआ हो फिर भी भारतीय दर्शन की मूल्य दृष्टि इस के साथ सहचरी भाव से जुड़ती-मिलती चली गयी।

साहित्य के क्षेत्र का यह एक अत्यन्त लोकप्रिय सूत्र है। इन तीन शब्दों में समस्त जीवन को माप लेने की व्यापकता और शक्ति है। भारत में त्रिगुणात्मक चिन्तन-पद्धति लोकप्रिय अवश्य रही—त्रिदेव उसी चिन्तन-पद्धति का प्रतीक है—पर इस त्रिकोणात्मक सूत्र का उदय सम्भवतः भारत में नहीं हुआ। स्वतन्त्र रूप से

इन तीनो पर तत्व-चिन्तन तो हुआ, पर इस सूत्र की इस रूप में प्रतिष्ठा यहां नहीं हुई। दर्शन और अध्यात्म के क्षेत्र मे सच्चिदानन्द जैसे सूत्र प्रतीक की प्रति ही यह थी। इस सूत्र मे सत् मूल तत्वाधार का प्रतीक है। चित् गति का भाव सन्निहित है और समस्त गत्यात्मक अस्तित्व का लक्ष्य है आनन्द। अन्ततः तीनों एक हैं अभिन्न हैं। 'आनन्द' की स्थिति अभेद और अद्वैत की स्थिति है। वेदों में सत्यम्, शिवम्, सुन्दरम् का एक सूत्र मे भी प्रयोग नहीं मिलता। वेदों में तो अलग-अलग भी इन प्रतीको का प्रयोग सम्भवतः नही है। तैत्तरीय और माण्डक्य उपनिषदो मे अवश्य सत्य और शिव का प्रयोग हुआ है। सुन्दर का प्रयोग वहा भी नही है। वैसे सुन्दर शब्द प्राचिन साहित्य मे अवश्य प्रयुक्त मिलता है। अमर कोषकार ने चारू एवं रुचिर के अर्थ मे सुन्दर का प्रयोग किया है।[1] पर सूत्रवत प्रयोग इन शब्दों का नहीं मिलता है। शिव और सुन्दर का शब्दान्तर से प्रयोग हमें भारवि के 'किरातार्जुनीय' में प्राप्त होता है : "हितं मनोहारिच दुर्लभंवचः" गीता मे सत्य, प्रिय, हितकर और अनुद्वेगकर दोनों मे बोलने का आदेश है। इसमें सत्य और शिव की छाया मानी जा सकती है। इस प्रकार आंशिक रूप मे समानार्थक शब्दावली और सिद्धान्त तत्व भारतीय दर्शन में मिल जाते हैं, पर यह स्वीकार करने मे तनिक भी संकोच नही करना चाहिए कि "सत्यं और शिवं, सुन्दरम्" का सूत्र हमने बाह्य या पाश्चात्य से लिया है। वस्तुतः "सत्यं, शिवं, सुन्दरम्" एवं सच्चिानन्द की प्रतीति एवं व्याप्ति मे समानता होते हुए भी दोनों मे दो भावनाओं की मौलिकता का अन्तर है। यह अन्तर पाश्चात्य जीवन दर्शन एवं भारतीय जीवन दर्शन मे है। हमारे सूत्र की समासात्मकता यहां के जीवन धर्म की सामाजिक पद्धति है।

अधिकाश आलोचक एवं विचारक यह स्वीकार करते हैं कि आत्मा तो इस यूनानी सूत्र "The Truth, the good and the beautiful" में है, परन्तु इसका विकास यूरोप मे हुआ। कुछ विद्वानो का विचार है कि इस सूत्र का सर्व प्रथम प्रयोग भारत में रविन्द्रनाथ टैगोर के पिता महर्षि देवेन्द्रनाथ ने ब्रह्म समाज की आदर्श प्रतिष्ठा के निमित्त किया था। पर इसका प्रयोग किस आधार पर किया गया, यह अज्ञात ही है। कतिपय विद्वान् मानते हैं कि राजा राममोहन राय ने इसका प्रथम प्रयोग किया। पीछे बंगला से हिन्दी मे यह सूत्र गृहीत हुआ है। इस सूत्र का भारत मे प्रयोग सबसे पहले बंगला में हुआ।

---

1. अमरसिंह ने कोष मे सुन्दर के प्रति शब्द इस ;—
सुन्दरं रुचिरं चारु सुषमं साधु
कान्तं मनोरमं रूच्यं मनोज्ञं मञ्जु

माना जा सकता है कि यह सूत्र भारत से यूरोप से आया। विक्टर कजिन की एक पुस्तक है : 'दि ट्रू, दि गुड एँड दि ब्यूटीफुल'। फ्रांसिसी और जर्मन साहित्य में भी इन शब्दत्रयी का प्रयोग साथ साथ मिलता है। इन तीनों शब्दों का सहज रूपान्तर इतना पूर्ण और उपयुक्त हुआ है कि यह पूर्णतः भारतीय प्रतीत होता है। इसमें सन्देह नहीं कि इन तीनों शब्दों में होती विचारधारा किसी भी देश के लिए विदेशी नहीं है। किसी न किसी रूप में इन तत्वों का समावेश सभी दर्शनों में है। यह बतलाना कठिन है कि यूरोप में कब किस विद्वान से सीधे सीधे यह सूत्र भारतीय विचारकों ने लिया। इसकी जोड़तोड़ भी सम्प्रति अभीष्ट नहीं है। संक्षेप में इस सूत्र का तत्त्वान्वेषण ही उपयुक्त होगा।

काव्य, साहित्य तथा समस्त ललितकलाओं का मूल आधार, पाश्चात्य विद्वानों के अनुसार सौन्दर्य है।[1] इस प्रकार ललित कलाओं की सृष्टि-प्रक्रिया और उनका लक्ष्य किसी प्रकार के प्रयोजन या उपयोगिता की दासता स्वीकार नहीं करते। सौन्दर्य के माध्यम के विश्लेषण में सौन्दर्य शास्त्र (Aesthetics) का जन्म हुआ।[2] सौन्दर्य शास्त्र के सभी विचारक इसे कलाओं का सर्वस्व मानते हैं। सामान्यतः सौन्दर्य बोध किसी भी वस्तु के एक विशेष गुण बाह्य पक्ष से सम्बन्धित है। इस गुण का आंखों के माध्यम से होता है। किसी वस्तु को देखकर आकर्षण या विकर्षण का अनुभव होने पर हम उस वस्तु को सुन्दर या असुन्दर कहते हैं। अर्थ-विस्तार की दृष्टि से सुन्दर शब्द का प्रयोग ऐसी वस्तुगत विशेषताओं के लिये भी होने लगता है जिनका ग्रहण मात्र चक्षुरिन्द्रिय से नहीं होता। ऐसे स्थलों पर 'सुन्दर' लक्ष्यार्थ के रूप में ही ग्रहीत होता है। काव्य के सन्दर्भ में सौन्दर्य लक्ष्यार्थ के रूप में ही लिया जाता है। सौन्दर्य का लक्ष्यार्थ है : मन को आकर्षित करने की शक्ति। और सुन्दर का अर्थ है— इस शक्ति से सम्पन्न व्यक्ति या वस्तु। आकर्षक या सुन्दर वस्तु का सान्निध्य या उपयोग आल्हादकारी होता है।

आकर्षण सृष्टि संचालन की एक अद्भुत शक्ति है। दर्शन या साहित्य में जिसे आत्मा कहा जाता है, विज्ञान के सदर्भ में वही शक्ति है। मनोविज्ञान में भी 'शक्ति' को सार तत्त्व माना गया है। भौतिक विज्ञान की दृष्टि से भी प्रत्येक अणु में अमित 'शक्ति' का निवास है। एक प्रकार से वस्तु (Matter) शक्ति (Energy) का ही व्यक्त रूप है। साथ ही वस्तु या द्रव्य के प्रत्येक अंश को शक्ति के रूप में परिणत किया जा सकता है। इस प्रकार आज शक्तिवाद (Energism) की स्थापना हो गयी है।[3] साहित्य की शक्ति सौन्दर्य ही है। इस रूप में यही साहित्य की आत्मा है।

1. R. G. Gollingwood : Principles of Arts, P. 37
2. अठारहवीं सदी में इस शास्त्र का जन्म माना जाता है।
3. Cosmology : Volume I, by D. Nys P. 246 7

भारतीय दर्शनों के अनुसार मानव-जीवन का ध्येय आनन्द-प्राप्ति ही है। योगी समाधि में, साधक साधना में, भक्त भक्ति-प्रक्रिया में, विचारक चिन्तन में आनन्द की ही संसिद्धि का प्रयत्न करते हैं। इस आनन्द की भी चरम परिणति परमानन्द में होती है। *परमानन्द ब्रह्म का पर्यायवाची है तथा पुरुषार्थ चतुष्टय का मोक्ष-कैवल्य* परमपद इसी परमानन्द शीलता का प्रतीक है।

भारतीय दार्शनिक सुन्दरता को भी मानता है। परन्तु सुन्दरता केवल भौतिक वस्तु ही है। सौन्दर्य का सम्बन्ध ज्ञानेन्द्रियों के माध्यम से मन तक ही है। अतः वह स्थूल है। भारतीय चिंतकों के अनुसार स्थूल की क्षण-क्षण में परिवर्तमान रूप ही सौन्दर्य की कसौटी है। मन की सीमा तक प्रवहमान यह सौन्दर्य भारतीय दार्शनिक के अनुसार भौतिक सुख या मानसिक तृप्ति तो प्रदान कर सकता है, परन्तु जीवन की समुन्नति के मूल रूप आनन्द की सिद्धि में असमर्थ है। आनन्द आत्मा का धर्म है। *आत्मा परम रूप परमात्मा है और आनन्द का परम स्वरूप परमानन्द।* दोनों ही आध्यात्मिक क्षेत्र तक जाते हैं। इस लोक की परिणति भी परलोक ही में स्वीकार की गई है। भारतीय दार्शनिक की मान्यता में परमात्मा-परलोक एवं परमानन्द ही जीवन की परम गति है। भारतीय काव्यमत के अनुसार 'रस' काव्य की आत्मा है।[1] आस्वादन की प्रक्रिया 'रस' है और यह रसास्वादन आनन्द रूप है। इस प्रकार काव्यास्वादन ही आनन्द है। भारतीय विचारधारा सौन्दर्य की अपेक्षा 'रस' अथवा आनन्द की ओर विशेष झुकी रही है। 'रस' या आनन्द काव्य का [illegible] हृदय है।[2] काव्य शक्ति की सफलता रस या आनन्द प्रदान करने में [illegible] में स्थित आकर्षण-शक्ति ही सौन्दर्य है। विभिन्न साधक उपकर[illegible] सिद्धि की जाती है। सौन्दर्य को आकर्षण-शक्ति का [illegible] मन अपनी समस्त ऐन्द्रिय-वृत्तियों के साथ इसी शक्ति के द्वा[illegible] आनन्द का भोग करता है।

विकास की दृष्टि से सौन्दर्य बोध का उदय मानव [illegible] से ही मानना चाहिये। यह सत्य है कि मनुष्य ने अपने [illegible] की वृद्धि की है और उनकी पूर्ति का उद्योग किया है। पू[illegible] अन्वेषण और संग्रह किया है। परन्तु इन प्रयोजन मूलक [illegible] बोध की वृत्ति भी कार्यशील रही है। यही जन्मजात स[illegible] वीय शिल्प और साहित्य के लिए उत्तरदायी है। यह समस्त

---

1. डा. नगेन्द्र : भारतीय काव्य शास्त्र की परम्परा, पृ. 34
2. नाट्यशास्त्र; 6/26
3. अभिनव भारती (द/15) हि[illegible]
   पृ 56

ग्रोर दूसरी ग्रोर सुख ग्रथवा ग्रानन्द की सामग्रियों से भरपूर है। समस्त सृष्टि का मूल कारण भी ग्रानन्द ही है।[1] सर्वदा यह सृष्टि प्राचुर्य मे जन्म लेती है, ग्रभाव मे नहीं।[2] ग्रानन्द ग्रौर रस को समानार्थक भी माना जाता है। परमात्मा को सच्चिदानन्द के साथ ही रस भी कहा गया है।[3] ग्रानन्द चाहे प्रयोजन से पूर्ण रूपेण ग्रसम्बद्ध न हो, पर उसमें प्रयोजन की दासता नहीं है। मनुष्य की साहित्य सृष्टि भी प्राचुर्य की देन है। साहित्य मे ग्ररूप को रूपायित किया जाता है इस मूर्तिकरण या सृष्टि के मूल मे सौन्दर्य या ग्रानन्द की ग्रभिव्यक्ति की भावना है। साहित्य का कार्य ग्रानन्द देना है। ग्रानन्द रस सृष्टि बिना ग्राता नहीं। ग्रतः कवि को रस-स्रष्टा कहा जाता है। रस की सृष्टि से धीमान् व्यक्ति ग्रानन्दित होते हैं।[4] तात्पर्य यह है कि सौन्दर्य-वृत्ति मनुष्य सृष्टि मे ग्रादिम युग से है। इसका क्रमिक विकास हुग्रा है। सौदर्य वृत्ति ही ग्ररूप को रूप ग्रौर ग्रमूर्त्त को मूर्त्तता प्रदान करती है। यही प्रक्रिया रस-सृष्टि कहलाती है। रस ग्रानन्ददायक होता है। साथ ही यह भी मानना चाहिये कि सौन्दर्य बोध सब मे समान नहीं होता, क्योंकि वह ग्राधारगत वस्तु नहीं, भाव है। एक मानसिक ग्रवस्था है। ग्राकृतिगत सौन्दर्य मे भिन्नता पायी जाती है—किसी को एक प्रकार की ग्राकृति सुन्दर लगती है, किसी को दूसरे प्रकार की। भावगत सौंदर्य मे सार्वदेशिकता ग्रवश्य मिलती है–क्षमा, करुणा, प्रेम, बलिदान ग्रादि का सौन्दर्य सार्वदेशिक रहा है। ये वे मानवीय भावनाएं हैं, जिन्होंने विकासक्रम मे ग्रपना सौन्दर्य प्रतिष्ठित किया है। इनका सौन्दर्य सामाजिक ग्रौर वैयक्तिक संदर्भों मे स्थापित हो गया है।

*साहित्य मे भाव का सौन्दर्य ग्राकृति के सौन्दर्य से प्रमुख हो जाता है।* साहित्य सृष्टि का वैचित्र्य यह है कि यहां सुखानुभूति ही हमे ग्रानन्द प्रदान नहीं करती: दुःख ग्रौर शोक की ग्रनुभूति भी ग्रानन्द प्रदान करती है। साहित्य मे रूप ग्रौर ग्राकृति का जो ग्राकलन होता है, वह हमारे सौन्दर्य बोध की स्वाभाविक प्रक्रिया से भिन्न भी पड़ सकता है। वास्तविक जीवन का ग्रसुन्दर ग्रौर वीभत्स भी साहित्य सामग्री के रूप में, प्रचुर सौंदर्य का ग्राभास दे सकता है। इस प्रकार साहित्य मे सौंदर्य को भावगत उदारता प्राप्त है।

इस प्रकार प्रसङ्गतः हमने देखा कि सौन्दर्य का वास्तविक जीवन ग्रौर साहित्य सृष्टि मे क्या स्थान है? यहां सौन्दर्य की परिभाषाग्रो पर विचार कर लेना समीचीन

---

1. ग्रानन्दध्येवखल्विमानि भूतानि जायन्ते।
2. ग्रानन्दप्राचुर्यात् सृष्टिः न तु ग्रभावात्:
3. रसो वै सः।
4. मधुर रसवत् वाचि वस्तुन्यपि रसस्थितिः। येन माद्यन्ति धीमन्तो मधुनेव मधुव्रता: दण्डी, काव्यादर्श

भारतीय दर्शनों के अनुसार मानव-जीवन का ध्येय आनन्द-प्राप्ति ही है। योगी समाधि में, साधक साधना में, भक्त भक्ति-प्रक्रिया में, विचारक चिन्तन में आनन्द की ही संसिद्धि का प्रयत्न करते हैं। इस आनन्द की भी चरम परिणति परमानन्द में होती है। परमानन्द ब्रह्म का पर्यायवाची है तथा पुरुषार्थ चतुष्टय का मोक्ष-कैवल्य परमपद इसी परमानन्द शीलता का प्रतीक है।

भारतीय दार्शनिक सुन्दरता को भी मानता है। परन्तु सुन्दरता केवल भौतिक वस्तु ही है। सौन्दर्य का सम्बन्ध ज्ञानेन्द्रियों के माध्यम से मन तक ही है। अतः वह स्थूल है। भारतीय चिंतकों के अनुसार स्थूल की क्षण-क्षण में परिवर्त्तमान रूप ही सौन्दर्य की कसौटी है। मन की सीमा तक प्रवहमान यह सौन्दर्य भारतीय दार्शनिक के अनुसार भौतिक सुख या मानसिक तृप्ति भी प्रदान कर सकता है, परन्तु जीवन की समुन्नति के मूल रूप आनन्द की सिद्धि में असमर्थ है। आनन्द आत्मा का धर्म है। आत्मा परम रूप परमात्मा है और आनन्द का परम स्वरूप परमानन्द। दोनों ही आध्यात्मिक क्षेत्र तक जाते हैं। इस लोक की परिणति भी परलोक ही में स्वीकार की गई है। भारतीय दार्शनिक की मान्यता में परमात्मा-परलोक एवं परमानन्द ही जीवन की परम गति है। भारतीय काव्यमत के अनुसार 'रस' काव्य की आत्मा है।[1] आस्वादन की प्रक्रिया 'रस' है और यह रसास्वादन आनन्द रूप है। इस प्रकार काव्यास्वादन ही आनन्द है। भारतीय विचारधारा सौन्दर्य की अपेक्षा 'रस' अथवा आनन्द की ओर विशेष झुकी रही है। 'रस' या आनन्द काव्य का फल है, उद्देश्य है।[2] काव्य शक्ति की सफलता रस या आनन्द प्रदान करने में है। काव्य के केन्द्र में स्थित आकर्षण-शक्ति ही सौन्दर्य है। विभिन्न साधक उपकरणों से इस शक्ति की सिद्धि की जाती है। सौन्दर्य को आकर्षण-शक्ति का समानार्थक माना जा सकता है। मन अपनी समस्त ऐन्द्रिय-वृत्तियों के साथ इसी शक्ति के द्वारा आकर्षित होता है और आनन्द का भोग करता है।

विकास की दृष्टि से सौन्दर्य बोध का उदय मानव हृदय में सभ्यता के प्रारम्भ से ही मानना चाहिये। यह सत्य है कि मनुष्य ने अपने विकास क्रम में आवश्यकताओं की वृद्धि की है और उनकी पूर्ति का उद्योग किया है। पूर्ति के लिए सामग्री का अन्वेषण और संग्रह किया है। परन्तु इन प्रयोजन मूलक क्रियाओं के साथ सौंदर्य बोध की वृत्ति भी कार्यशील रही है। यही जन्मजात सौन्दर्य बोध वृत्ति समस्त मानवीय शिल्प और साहित्य के लिए उत्तरदायी है। यह समस्त प्रपञ्च एक ओर प्रयोजन

1. डा. नगेन्द्र : भारतीय काव्य शास्त्र की परम्परा, पृ. 347
2. नाट्यशास्त्र; 6/26
3. अभिनव भारती (द/15) हिन्दी अनुवाद पृ 428, रामदहिन मिश्र, काव्यदर्पण पृ 56

और दूसरी ओर सुख अथवा आनन्द की सामग्रियों से भरपूर है। समस्त सृष्टि का मूल कारण भी आनन्द ही है।[1] सर्वदा यह सृष्टि प्राचुर्य में जन्म लेती है, अभाव में नहीं।[2] आनन्द और रस को समानार्थक भी माना जाता है। परमात्मा को सच्चिदानन्द के साथ ही रस भी कहा गया है।[3] आनन्द चाहे प्रयोजन से पूर्ण रूपेण असम्बद्ध न हो, पर उसमें प्रयोजन की दासता नहीं है। मनुष्य की साहित्य सृष्टि भी प्राचुर्य की देन है। साहित्य में अरूप को रूपायित किया जाता है इस मूर्तिकरण या सृष्टि के मूल में सौन्दर्य या आनन्द की अभिव्यक्ति की भावना है। साहित्य का कार्य आनन्द देना है। आनन्द रस सृष्टि बिना आता नहीं। अतः कवि को रस-स्रष्टा कहा जाता है। रस की सृष्टि से धीमान् व्यक्ति आनन्दित होते हैं।[4] तात्पर्य यह है कि सौन्दर्य-वृत्ति मनुष्य सृष्टि में आदिम युग से है। इसका क्रमिक विकास हुआ है। सौंदर्य वृत्ति ही अरूप को रूप और अमूर्त्त को मूर्त्तता प्रदान करती है। यही प्रक्रिया रस-सृष्टि कहलाती है। रस आनन्ददायक होता है। साथ ही यह भी मानना चाहिये कि सौन्दर्य बोध सब में समान नहीं होता, क्योंकि वह आधारगत वस्तु नहीं, भाव है। एक मानसिक अवस्था है। आकृतिगत सौन्दर्य में भिन्नता पायी जाती है—किसी को एक प्रकार की आकृति सुन्दर लगती है, किसी को दूसरे प्रकार की। भावगत सौंदर्य में सार्वदेशिकता अवश्य मिलती है—क्षमा, करुणा, प्रेम, बलिदान आदि का सौन्दर्य सार्वदेशिक रहा है। ये वे मानवीय भावनाएं हैं, जिन्होंने विकासक्रम में अपना सौन्दर्य प्रतिष्ठित किया है। इनका सौन्दर्य सामाजिक और वैयक्तिक सदर्भों में स्थापित हो गया है।

साहित्य में भाव का सौन्दर्य आकृति के सौन्दर्य से प्रमुख हो जाता है। साहित्य सृष्टि का वैचित्र्य यह है कि यहां सुखानुभूति ही हमें आनन्द प्रदान नहीं करती: दुःख और शोक की अनुभूति भी आनन्द प्रदान करती है। साहित्य में रूप और आकृति का जो आकलन होता है, वह हमारे सौन्दर्य बोध की स्वाभाविक प्रक्रिया से भिन्न भी पड़ सकता है। वास्तविक जीवन का असुन्दर और वीभत्स भी साहित्य सामग्री के रूप में, प्रचुर सौंदर्य का आभास दे सकता है। इस प्रकार साहित्य में सौंदर्य को भावगत उदारता प्राप्त है।

इस प्रकार प्रसङ्गतः हमने देखा कि सौन्दर्य का वास्तविक जीवन और साहित्य सृष्टि में क्या स्थान है? यहां सौन्दर्य की परिभाषाओं पर विचार कर लेना समीचीन

1. आनन्दध्येवखल्विमानि भूतानि जायन्ते।
2. आनन्दप्राचुर्यात् सृष्टि: न तु अभावात्:
3. रसो वै सः।
4. मधुरं रसवत् वाचि वस्तुन्यपि रसस्थितिः। येन माद्यन्ति धीमन्तो मधुनेव मधुव्रता: दण्डी, काव्यादर्श

होगा मनुष्य की किसी भी कृति के साथ जब सौंदर्य का संयोग हो जाता है, तो कृति कला संज्ञक हो जाती है। अहं बोध की परिपूर्णता और अहन्ता को साकार करने की क्रिया में मनुष्य सौन्दर्य का अनुभव करता है भारतीय दर्शन के अनुसार अहन्ता की कारणभूत सत्ता अखण्ड चेतन सत्ता है। जब भिन्न प्रतीत होने वाली चेतना अभिन्न स्थिति प्राप्त करती है, तो असुन्दर की सत्ता समाप्त होती है और सुन्दर की अखण्ड स्थापना हो जाती है। इसी मान्यता को स्वीकार करते हुए कला की परिभाषा देते समय राष्ट्र कवि स्वर्गीय श्री मैथिलीशरण गुप्त कहते है :

"सुन्दर को सजीव करती है भीषण को निर्जीव कला"

—साकेत

पाश्चात्य विद्वानो ने अरूप को रूप देने की प्रक्रिया में सौन्दर्य देखा है। वासके की परिभाषा इस प्रकार है : कोई विचार जब इन्द्रियगम्य उपकरणों के माध्यम और आधार से प्रकाशित हो जाता है, तो वही सुन्दर हो जाता है। शापेन हावर ने कहा है : जब अरूप इच्छा कोई आकार ग्रहण कर लेती है, उसी को सुन्दर कहते हैं। प्लाटिनस का स्वर कुछ दार्शनिकता के साथ इसी तथ्य को प्रकट करता है। जब आत्मा किसी रूप या दशा मे प्रकाशित होती है, वही सुन्दरता है। हर्बर्ट स्पेन्सर की परिभाषा यों है : जब अनन्त, सान्त या परिमित हो जाता, है तब वह सुन्दर कहलाता है। इन सभी परिभाषाओं मे किसी बाहरी आकार मे निराकार का प्रकट हो जाना ही सौन्दर्य विधान है। भारतीय मत में उपनिषद् का "एकोऽहम् बहुस्याम" भी सम्भवतः यही है।

प्लेटो ने अपनी परिभाषा को एक भिन्न चिन्तन प्रदान किया है। उनके मत मे सापेक्ष स्थिति में सौन्दर्य नही है : निरपेक्ष स्थिति मे ही सुन्दर का उदय होता है : समय प्रकृति निरपेक्ष रूप से सुन्दर है। निरपेक्ष सुन्दरता से ही सभी वस्तुयें सुन्दर हो जाती है। काटे और फूल दोनों ही सुन्दर है, पर जब फूल से काटे की तुलना करते है, तो सापेक्ष स्थिति उत्पन्न हो जाती है और विभाजन आरम्भ हो जाता है।

उक्त परिभाषाओं में विषयीगत सौन्दर्य पर अधिक ध्यान है। विषयगत सौन्दर्य की इनमें चर्चा नही है। भारतीय दार्शनिक भी विषयगत सौन्दर्य की उपेक्षा करता रहा है। पश्चिम के दार्शनिको ने भी बहुधा विषयगत और विषयीगत सौन्दर्य का समन्वय ही किया है। अरस्तु ने विषयगत सौन्दर्य को मान्यता दी है . जिस वस्तु की रचना मे समुचित क्रम, सानुपातिक-सुडौलपन, सौष्ठव और अवयवों की सगति हो, वह सुन्दर है। पर इस विषयगत सौन्दर्य का परीक्षक या ग्राहक तो चेतन मन ही होता है।

पश्चिम के कुछ कवियों ने भी सौन्दर्य की परिभाषाएं दी है । शेक्सपियर की परिभाषा का सार इस प्रकार है : सौन्दर्य सन्दिग्ध और व्यर्थ है । वह अकस्मात फीका पड़ जाता है । वह एक ऐसा फूल है जो मुकुलित होना आरम्भ करते ही मुरझा जाता है ।[1] सम्भवतः यहां कवि का अभिप्राय विषयगत सौंदर्य से है । वह भौतिक उपकरणों पर आधारित होता है और यह आकार शाश्वत नहीं है । अहन्ता के प्रतिबिम्ब और मूर्तिकरण के तत्वों की शैली को परिभाषा आत्मसात् करती प्रतीत होती है । अपने ही स्वाभाविक रंग के सारभूत तत्त्व से सौंदर्य अनुप्राणित होता है । मानव के विचार के आकार पर जितनी ही तेरी झलक पड़ती है, उतना सब सुन्दर है ।[2] एक फ्रेंच लेखक के अनुसार सौन्दर्य के लिए बाह्य अलङ्कारों की आवश्यकता नहीं है ।[3]

उक्त परिभाषाओं के आधार पर सौंदर्य के तीन तत्त्व माने जा सकते है : (i) सौंदर्य विषयगत भी होता है और विषयीगत भी (ii) सौन्दर्य अमूर्त को भी मूर्त रूप देते है—अमूर्त का सौन्दर्य मूर्त उपादानों के माध्यम से निखरता है : तथा (iii) अहन्ता को प्रतिबिम्बित करना ही सौन्दर्य सृष्टि है । एक और तथ्य निरपेक्ष स्थिति का है, इस स्थिति मे सब कुछ सुन्दर है ।

माघ ने शिशुपाल बध मे विषयीगत और विषयगत दोनों का सन्तुलन करते हुए सौन्दर्य की परिभाषा दी है । नवीन के प्रति सभी का आकर्षण होता है । कालगति से यह आकर्षण क्षीण होता जाता है । माघ की दृष्टि से जहां यह लौकिक क्रम पलट जाता है, वहीं सौन्दर्य है—जो रूप क्षण क्षण नवीनता प्राप्त करे, वही सुन्दर है—

> दृष्टोऽपि शैलः स मुहुर्मुरारेरपूर्ववत् विस्मय मा ततान ।
> क्षणे क्षणे मानवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः ॥
>
> —शिशुपाल बध

इस प्रकार मन का किसी वस्तु से रागात्मक सन्तुलन ही सौंदर्य का विधायक है । विषय और विषयी का सन्तुलन बिगड़ना नहीं चाहिये । जब यह सन्तुलन बिगड़ता है तो दो स्थितियां सम्भव है । एक तो मन का उद्दीप्त हो जाना और वस्तु का हलका हो जाना, दूसरे वस्तु का पक्ष भारी हो जाना और मन का उसकी ओर सहज आकृष्ट होना । पहली स्थिति में घृणास्पद कुरूपता का बोध होता है और दूसरी में सुन्दरता का । सौंदर्य के लिए रागात्मक सन्तुलन नितान्त आवश्यक है ।

---

1. 'Beauty is but a vain doubtful good,a shining glass that fadeth suddenly, flower that dies when it begins to bud."
2. "Spirit of beauty, that does consecrate with thine own bues, all, thou dost shine upon human thought or form........"
3. "Loveliness needs not the aid of foreign ornament, but is when unadorned, adorned the most."

सौंदर्य की कुछ परिभाषाएं सत्य और शिव के साथ भी सम्बद्ध हैं। कीट्स ने कहा-सुन्दर ही सत्य है।[1] इसमें कीट्स ने सत्य और सुन्दर के अभेद को स्वीकार किया है। टेनीसन ने सत्य, शिव और सुन्दर को तीन बहनों के रूप में स्वीकार किया है।[2] इमर्सन के अनुसार सत्य शिव और सुन्दर एक ही परमेश्वर की विभिन्न दशाएं है। बामगार्टन ने कहा - सत्य, शिव, सुन्दर परमात्मा के गुण है। रवीन्द्र ने भी एक स्थान पर लिखा है : मै सुन्दर और सत्य, को एक मानता हूं। गुलाबराय जी ने और स्पष्ट करते हुए कहा : "हमारे विचार में कर्त्तव्य-पथ पर सत्य शिव बन जाता है और भावना से समन्वित होकर सुन्दर के रूप में दर्शन देता है।" सुमित्रानन्दन पंत के शब्दों में :

> वही प्रज्ञा का सत्य स्वरूप,
> हृदय में बनता प्रणय अपार ।
> लोचनों में लावण्य अनूप,
> लोक-सेवा में शिव अधिकार ।।

इन कतिपय परिभाषाओं के प्रकाश में यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि सत्य, सुन्दर और शिव के बीच कोई विभाजक रेखा नहीं खींची जा सकती। वस्तुतः एक ही तत्त्व का इन तीन रूपों में परिचय दिया जाता है। जो वास्तव में सुन्दर होता है, वह सत्य और शिव से विच्छिन्न नहीं हो सकता। इन तीनों के सम्मिलन में ही पूर्णता है।

सत्य विभिन्न रूपों में ग्राह्य है। दार्शनिक दृष्टि से जो अटल, अखण्ड और शाश्वत है, वही सत्य है। वैज्ञानिक सत्य वस्तुगत सत्य है। इसका दर्शन निरपेक्ष रूप में किया जाता है। इतिहासकार सत्य को समय-चक्र के परिवेश में देखता है। वैज्ञानिक और ऐतिहासिक सत्य में कल्पना के लिए स्थान नहीं होता। वैज्ञानिक सत्य को जीवन-सन्दर्भ से अलग करके देखता है। वह सत्य को सुन्दर या शिव के साथ देखना नहीं चाहता। अथवा यों कहना चाहिए कि एक ही तत्त्व के सत्य पक्ष का वैज्ञानिक उद्घाटन करता है। धर्म-प्रवर्तक शिव को महत्व देते आये हैं। कलाकारों ने सौंदर्य के अन्वेषण और उसकी अभिव्यक्ति को प्रमुखता दी है। कलाकार ने वैसे सत्य और शिव की उपेक्षा नहीं की है पर उन दोनों तत्त्वों को कल्पना की शक्ति से उसने सुन्दर से आवृत करके प्रकट किया है। ऐतिहासिक भी सत्य की सुन्दरता की परवाह नहीं करता। गांधीवादी प्रयत्नों का देश की स्वतन्त्रता के इतिहास में जो वर्णन मिलता है उसमें दृष्टि ऐतिहासिक है। उसी सत्य का उद्घाटन प्रेमचंद के कहानी-उपन्यासों

1. Beauty is truth, truth is beauty, that is all, ye ought to know.
2. Beauty, good and knowledge are three sisters.

ग्रौर मैथिलीशरण गुप्त के काव्य मे भी मिलता है। इतिहासकार तटस्थ है, साहित्यकार मानव-भावों के सार से सत्य को सम्पृक्त कर देता है । इतिहास का सत्य विशिष्ट व्यक्ति या घटना के ग्राश्रय मे चलता है ग्रौर काव्य का सत्य सामान्य मानव के भाव संघटन का सदर्भ ग्रहण करके व्यापक हो जाता है। यही ऐतिहासिक सत्य की सुन्दर परिणति है । ऐतिहासिक सत्य कङ्कालवत नग्न होता है : साहित्यकार उसमें सजीवता फूंक कर ग्रहण करता है, गुप्तजी ने साकेत मे कहा है : कला का धर्म सुन्दर को सजीवता प्रदान करना ही है।

वैज्ञानिक का सत्य भी कलाकार का उपजीव्य नहीं हो सकता । विज्ञान का स्थूल ग्रौर वस्तुगत सत्य साहित्य की ग्रावश्यकता की पूर्ति नही करता । जब यह सत्य मनुष्य के जीवन से सम्पृक्त हो तो वह साहित्य बन जाता है। ग्रनुभूति विषय की नही होती, वह विषय के द्वारा होती है। विषय तो माध्यम है। ग्रनुभूति एक प्रकार का उद्घाटन (Revelation) है। किसी विषय के सम्पर्क में ग्राने पर मानव प्रतिक्रिया के रूप मे ग्रनुभूति प्रकट हो जाती है। पुष्प ग्रौर ग्रोस की बूंदें विषय हैं। इसका परिज्ञान वैज्ञानिक को, दार्शनिक को ग्रौर साहित्यिक को समान रूप में होता है। परन्तु सबकी ग्रनुभूति प्रक्रिया पृथक् है। वैज्ञानिक उस विषय के वस्तुगत सत्य की खोज मे लग जाता है। उसकी प्रतिक्रिया वस्तुन्मुख होती है। दार्शनिक उसी विषय मे संसार की नश्वरता के सत्य को खोज सकता है। उसकी प्रतिक्रिया बौद्धिक जागरूकता के एक रूप को प्रकट करती है, पर साहित्यिक उस विषय को भावोन्मुख कर देता है। विषय ग्रौर ग्रनुभव छूटता जाता है ग्रौर उसका भावगत सौन्दर्य ग्रनुभूति बनाता जाता है। यह ग्रनुभूति ग्रभिव्यक्ति की प्रतिक्रिया में प्रकट होती है। सत्य ग्रपने नग्न रूप मे मानव-वृत्तियो को ग्राह्य नही, उनको सग्राह्य बनाने के लिए ही कवि की साधना है, साहित्यकार की साहित्य-सृष्टि है।

इस साधना मे कल्पना का सम्बल कवि को प्राप्त होता है । सत्य ग्रौर कल्पना मे तात्विक ग्रन्तर नही है। कल्पना ग्रनुभव-जन्य सत्य को एक नवीन ग्राकार के रूप मे प्रस्तुत करती है। काव्य का मूल-ग्रभिप्राय सुन्दर है। उसके ग्रनुकूल सत्य का बनाने का कार्य कल्पना का है। कल्पना सत्य को नवीन ग्राकार देकर उसे ग्राह्य बनाती है। सत्य की शुष्क शिराग्रो मे कल्पना रागात्मकता सञ्चरित कर देती है। सत्य कल्पना से इस प्रकार राग-सञ्चरित होकर ग्रनुभूति का विषय बनता है। स्थूल, वास्तव-सत्य किसी समय मे तिरस्कृत हो सकता है, पर कल्पना द्वारा संस्कृत ग्रनुभूति-प्रवण सत्य काल के ग्रनुशासन को इस प्रकार स्वीकार नही करता।

कवि चाहे निरंकुश होता हो (निरंकुशयो-कवयः) पर सत्य की ग्रवहेलना नही कर सकता। निरंकुशता का तात्पर्य यह है कि कवि ग्रनावश्यक दमन को स्वीकार

नहीं करता है। कवि सत्य की यथार्थ सीमाओं को तो स्वीकार करता है पर खण्ड सत्य को, कल्पना और भावुकता को विस्तृत करके उसे अखण्ड बना देने के अधिकार को भी वह नहीं छोड़ता है। सत्य की भावात्मक विस्तृति में सत्य का तिरस्कार नहीं, उसकी अन्तर्मुख व्यापकता की ही प्रतिष्ठा है। लौकिक, अलौकिक, प्रत्यक्ष, परोक्ष का समन्वय करके कवि एक वृहत्तर काव्य की स्थापना करता है। भावात्मक विस्तृति का अधिकार न ऐतिहासिक को है और न वैज्ञानिक को। इसी अधिकार के उपभोग के कारण कवि को निरंकुश कहा जाता है।

शिव एक सामाजिक सत्य है। समाज में अशिव भी है और शिव भी : अन्धकार भी है और प्रकाश भी। साहित्य का लक्ष्य है 'शिवेतर क्षतये'। यहीं आदर्श और यथार्थ का प्रश्न आ जाता है। यथार्थ जगत् में अशिव, दुःख, पीड़ा, निराशा आदि का साम्राज्य दिखलाई पड़ता है। शिव कहीं-कहीं लुप्त, दुर्बल या पराजित भी मिलता है—चाहे यह सब क्षणिक ही हो, तो भी कवि को यथार्थ का चित्रण करना है। 'प्रत्यक्ष विनश्वर में जो परोक्ष अविनश्वर की खोज करता है, वह दार्शनिक आत्म-प्रवञ्चक है, ऐसे स्वर कभी कभी सुनाई पड़ते हैं पर परोक्ष के तिरस्कार करने का अर्थ होगा, भविष्य का भी तिरस्कार करना। प्रत्यक्ष की प्रगति इसी विश्वास पर है कि परोक्ष में भविष्य भी है और वह अतीत के एक सूत्र से आबद्ध भी है। इसी परोक्ष-भविष्य के चित्रण में कल्पना एक शिवमय आदर्श की सृष्टि करती है, जो प्रत्यक्ष या यथार्थ चाहे न हो, पर मनुष्य के भावात्मक और सम्भावना-सत्य के विपरीत नहीं। बिना इस परोक्ष सत्य के प्रत्यक्ष अपना सत्य ही खो देता है। 'आदर्श' को पलायनवाद कह कर ठुकरा देना उचित नहीं है। हाँ, इतना अवश्य देखना होगा कि वह आदर्श वास्तव में ही पलायन, मिथ्या या प्रगति-विरुद्ध तो नहीं है। यदि ऐसा नहीं है तो जो 'आदर्श' जितनी ही पूर्णता का चित्र उपस्थित करेगा, वह उतना ही श्लाघ्य होगा। यही आदर्श दर्शन को, धर्म को और साहित्य को 'शिव' की ओर ले जाता है। इस आदर्श की विजय और उपलब्धि में शिवत्व की स्थापना है।

इस शिव की स्थापना और प्रतिपादन उपदेश बन कर नहीं रह जाने चाहिए। सत्य और सदाचारगत शिवत्व को साहित्य में सुन्दर से समन्वित रहना चाहिए। उपदेश भी हो तो कान्ता की मधुर मुस्कराहट से छलकता हुआ। सुन्दर से विच्छिन्न शिव सम्बन्धी शब्द-विधान प्रचार का साधन बन जाता है। साहित्य को शिव बनना है, जो यथार्थ के विष से दूर नहीं भागता, पर जो अमृतमय चन्द्रमा और सर्वहिताय सुरसरि को धारण करता है वह यदि ताण्डव भी करे तो उसका लक्ष्य नवनिर्माण होना चाहिए।

तात्विक दृष्टि से इन तीनों में अन्तर नहीं है। लौकिक जीवन में इनकी अभेद स्थिति प्रायः नहीं मिलती। तीनों मे भेद दृष्टिगत होता है पर कलाकार अपनी कल्पना और भावना के द्वारा इन तीनों के समन्वय की चेष्टा करता है। इन तीनों के न मिलने पर जीवन की विडम्बना ही हाथ लगती है। विडम्बना का रूप कुछ ऐसा होता है :

ज्ञान दूर कुछ क्रिया भिन्न है,
इच्छा क्यों पूरी हो मन की।
एक दूसरे से न मिल सकें,
यह विडम्बना है जीवन की।
—प्रसाद (कामायनी)

कलाकार इस विडम्बना को दूर करने के लिए एक 'श्रद्धा' की सृष्टि करता है जो सत्यं, शिवं, सुन्दरं की प्रतीति होने वाली भेद-स्थिति को अभेद मे बदल देती है। यद्यपि लोक सुन्दर व्यक्ति की रुचि की सापेक्षता मे आता है और युग रुचि भी उसे प्रभावित करती है। इस बात को तुलसी ने यों कहा है :

कहहि काह कवि नीक जो भावई।[1]

बिहारी ने भी रुचि की सापेक्षता को माना है—

समैं समैं सुन्दर सबै, रूप कुरूप न कोय।
मन की रुचि जेती जितै, तित तेती रुचि होय।[2]

परन्तु सुन्दर की वह स्थिति भी हो सकती है, जो सर्व सामान्य रुचि को संतुष्ट कर सकती है। सुन्दर की इतनी घनीभूत विजय हो सकती है कि असुन्दर का अस्तित्व ही-कुछ क्षणो के लिए ही सही-तिरोभूत हो जाये। सत्य, शिव और सुन्दर को संकुचित सीमाओं में ग्रहण करने से समन्वय कठिन हो जाता है। इनकी सीमाएं जितनी ही विस्तृत होती जायेंगी, इनकी अभेदता सिद्ध होती जायगी। इन तीनों की अभेदता की स्थापना ही सच्चे कलाकार का लक्ष्य है। इसलिये उपनिषदों ने 'प्रेय' से 'श्रेय' की ओर चलने का आदेश दिया है।[3] कलाकार जब श्रेय की साधना में कृतकार्य होता है, तब सत्यं, शिवं, सुन्दर मे भेद प्रतीत होने लगता है।

मूलतः साहित्य सौन्दर्य का साधन-क्षेत्र है। जब सौंदर्य रूप लेता है तो सत्य और शिव की भी उसमें स्वाभाविक स्थिति होती है। वास्तविक, श्रेयपरक सौंदर्य

1. पार्वती मङ्गल।
2. बिहारी सतसई।
3. अन्यच्छ्रेयो ऽन्यदुतैव प्रेयस्ते उभे नानार्थे पुरुषांसि नीतः।
तयोः श्रेयः आददानस्य साधु भवति हीयतेऽर्थाद्य उप्रेयो वृणीते ॥
कठोपनिषद।

सत्य और शिव से विच्छिन्न नहीं हो सकता। मूलतत्व के सौंदर्य पक्ष को ही कलाकार पहले प्रकट करता है। इसका तात्पर्य यह नहीं कि सौंदर्य के उद्घाटन के समय सत्य और शिव का अभाव हो जाता है। इन दोनों की छवि सौंदर्य के माध्यम से ही स्पष्ट होती है। यदि विभाजन सम्भव भी हो तो भी हम इनको विभाजित रूप में देखना नहीं चाहते। इनका इतना घनिष्ट सम्मिलन है कि उसके विच्छिन्न स्वरूप का अनुमान भी नहीं हो सकता। रवीन्द्र ने एक बार कहा था कि संसार में, सत् चित् आनन्द मिले हुए ही कार्यशील है। ज्ञान की लेबोरेटरी में इनको विश्लिष्ट करके देखा जा सकता है। पर वास्तव में वे विच्छिन्न हैं। लकड़ी जो चीज है, वह गाछ (वृक्ष) नहीं है। उसमें रस लेने की प्राण धारण करने की जो शक्ति है वह भी गाछ नहीं है। वस्तु और शक्ति को समग्रता को लपेटे हुए जो एक अखण्ड प्रकाश है वास्तव गाछ वही है। वही वस्तुमय, शक्तिमय, और सौंदर्यमय है। इसीलिये वह आनन्द भी दे सकता है। साहित्य में भी इसी प्रकार सबकी स्थिति है। उसकी वस्तु और शक्ति समन्वित होकर आनन्द दे सकती है।

मनुष्य में तीन प्रवृत्तियों का सामञ्जस्य है : सौन्दर्यवृत्ति (एस्थेटिक्स), शिव (विलमोरल फैकल्टी) तथा सत्यान्वेषण वृत्ति (इन्टेलेक्चुअल फैकल्टी)। पहली वृत्ति गुण से अनुरञ्जित रहती है। दूसरी का विषय शिव या कल्याण है। तीसरी शक्ति गुण और कार्य का सम्यक् निरीक्षण करती है। उन पर यही विचार भी करती है। ये अलग अलग होने पर भी, अलग अलग देखने में नहीं आती। इनमें से किसी को न्यूनाधिक महत्वपूर्ण भी नहीं कहा जा सकता। जहां एक का अस्तित्व है, वहां दूसरी वृत्तियां भी स्वतः स्थित मान लेनी चाहिए : चाहे किसी समय सक्रिय एक ही प्रतीत हो। सत्य, शिव, सुन्दर का भी आधार इन्हीं वृत्तियों में है। इनमें भी इसी प्रकार का अंगागी-सम्बन्ध है। यह एकत्व मानव की वृत्तियों को ध्यान में रखकर स्थापित किया गया है। इसी आधार पर अभेद-एकता को मानव धर्म के अन्तर्गत स्वीकार किया जाता है। यही जीव का स्वरूप है।

उपनिषद् में ब्रह्म के तीन रूप माने गये हैं : सत्य ज्ञान और अनन्त।[1] मानवात्मा में भी यही तीन रूप प्रतिच्छायित हैं। सत्य का तात्पर्य है सत् सत्ता अस्तित्व-हम हैं।[2] ज्ञान का तात्पर्य यह है कि हम जानते हैं। अनन्त का तात्पर्य यह है कि हम व्यक्त करते हैं। पहले रूप का सम्बन्ध आत्म रक्षा की भावना से है। यह आकांक्षा सर्वत्र व्यापक है। रक्षा विधान में मनुष्य की बुद्धि और शक्ति प्राणपण से

---

1. सत्य ज्ञानमनन्तं ब्रह्म
2. कामायनी का मनु इसी को यों कहता है : 'मैं हूं,' यह वरदान सदृश क्यों लगा गूंजने कानों में।"

परम् सत्य जीवन का लक्ष्य है। सत्य ज्ञान-साधित होता है। सत्य की जब खोज होती है, ज्ञान के आलोक मे उसके नये नये रूप प्रकाशित होते है इसीलिए सत्य अनन्त है पर अनन्त सत्य का मानवमन इस विचित्रता मे ग्रहण नही कर पाता। शिव को भी वह पूर्ण रूप से पकड नही पाता। इसी प्रकार चाहे पूर्ण सौन्दर्य भी उससे दूर रहता हो, पर सत्य, शिव और सुन्दर के जिस रूप का उसे आभास मिलता है, उसी की साधना मे वह लग जाता है। भारत मे सौन्दर्य की प्रेरणा सदैव ही आध्यात्मिकता से मिलती रही। मनुष्य और प्रकृति का सौन्दर्य भी आध्यात्मिक सौन्दर्य का ही आभास कराता रहा। उसे भारतीय मनीषा ने कभी अन्तिम नही माना। प्रकट सौन्दर्य के मूल-केन्द्र की ओर उसकी साधना गतिशील रही। भक्ति साधना में आध्यात्मिक साधना अपने चरम विकास को पहुच गयी। वैष्णव कवियो ने अनंत सौंदर्य के रूप में ईश्वर को देखा। वह सौंदर्योपासना धीरे धीरे सत्य और शिव का उद्घाटन भी करती हुई साध्य के अन्तिम रूप को प्रकट कर देती है।

ऊपर सत्य शिव सुंदरम् की पाश्चात्य और पौरस्त्य दार्शनिक दृष्टि से व्याख्या की गयी है। सत्य की वैज्ञानिक और सामाजिक व्याख्याएँ भी इस सिद्धान्त के साथ सलग्न हुई। विज्ञान हमको प्रकृति विजय की प्रेरणा भी देता है और इस अभियान के लिए उचित पद्धतियाँ और आवश्यक शक्तिया भी जुटाता है। विज्ञान की यह निरपेक्ष स्थिति समाज सापेक्ष स्थिति बनती है। मनुष्य एक ऐसा समाज चाहता है जो अज्ञान और अन्याय से मुक्त हो। इसलिए वैज्ञानिक सत्य और तत्संबंधी ज्ञान का जनतंत्रीकरण या सामाजिकीकरण आवश्यक होता है। एक्टिविस्ट दार्शनिक सदा सत्य के वस्तुपरक (objective) रूप का पक्ष लेता रहा। उन्होने 'आफिशियल ट्रुथ' का कभी पक्ष नही लिया।

वैदिक ऋषि ने स्पष्ट घोषित किया था कि सत्य का मुख स्वर्ण के ढक्कन से ढका हुआ रहता है। यह ढक्कन सत्य नही है। इसका तात्पर्य यह प्रतीत होता है कि समृद्धि सत्य को ढक लेती है। समृद्धि के इस ढक्कन से सत्य को यदि मुक्त करना है तो इस ढक्कन को नष्ट करना होगा। सत्य किसी व्यक्ति या समूह की बपौती नही है। मनुष्य का यह मूल अधिकार है कि वह सत्यान्वेषण करे और सत्य को जाने। सत्यान्वेषक व्यवस्थित प्रचारवाद से मुक्त होकर अपना रास्ता बनाता है।

सत्य का जानना मनुष्य का जन्म सिद्ध अधिकार है। इतिहास मे हम यह भी देखते हैं कि सत्ताधारी सत्य सूचनाओ को छुपाते हैं अथवा उस को एक दूसरा रंग देते है अथवा वे सत्य के बुनियादी तथ्यों को झुठलाते हैं। इन शक्तियो से सत्य की रक्षा करनी है। इसीलिए सत्य को ग्रहण करते समय सावधान रहना है। सत्य को केवल इसलिए ग्राह्य नहीं समझ लेना है कि वह किसी विशेष संस्था, सम्प्रदाय,

को आभास-दर्शन से ही शांति पाती है। उसकी कामनाओं का या क्रियाओं का आनन्द शिव मे निहित है। तीनों के समन्वित रहने पर मनुष्य अन्तर्बाह्य अविकल रहता है। इस अविकलता से उसे प्यार है। विकलता उक्त तीनो मूल्यों की विकंपित अवस्था है। साहित्य का लक्ष्य भी मनुष्य के सामान्य लक्ष्य से भिन्न नहीं होता। रस-सिद्ध कवि की प्रातिभ-साधना तीनों मूल्यों को लेकर चलती है। वस्तुतः ये तीनों अपने मूलरूप और अन्तिम परिणति में एक ही हैं। काव्य में तीनो की स्थिति तो अवश्य रहती है, पर वहां सुन्दर ही प्रमुख रूप से साध्य है। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल के शब्दों में : "सुन्दर और कुरूप-काव्य के बस ये ही दो पक्ष हैं। शुद्ध काव्य क्षेत्र में न कोई बात भली कही जाती है न बुरी। सब बातें केवल दो रूपों में दिखायी जाती हैं—सुन्दर और असुन्दर।"[1] सौन्दर्य की विस्तृति की चर्चा करते हुये उन्होने लिखा है : "कविता केवल वस्तुओं के ही रूप-रंग की छटा ही नहीं दिखाती, प्रत्युत कर्म और मनोवृत्ति के सौन्दर्य के भी अत्यन्त मार्मिक दृश्य सामने रखती है।"[2] वास्तव मे सौन्दर्य की यह कर्मगत और भावगत विस्तृति ही शिव और सत्य के समकक्ष हो जाती है।

———

1. चिन्तामणी, प्रथम भाग, पृष्ठ 167।
2. चिन्तामणी, पृष्ठ 166।

